विद्यार्थी वेदाभ्यास यानी इंजीनरी, डाक्टरी व साईंस आदि कोई ट्रेनिंग कर रहा है वह *विद्यार्थी तब तक* ब्रह्मचारी ही *कहलायेगा यदि दैवयोग से किसी कारण* वश इस *अवस्था तक विद्यार्थी का यज्ञोपवती न किया हो अवश्य कीजिये।*

## श्राद्ध

### श्राद्ध का क्या अर्थ है?

शास्त्रों में लिखा है:- **'श्रद्धया दीयते' इति श्राद्धः 'श्रद्धया क्रियते यस्मात् श्राद्धं तेन प्रकीर्तितम्'।** **अर्थात्:** श्रद्धा से किया जाने वाला कार्य जो पितरों के निमित किया जाता है अथवा पितरों के निमित श्रद्धा से जो कुछ भी दिया जाता है श्राद्ध कहलाता है शास्त्रों में मनुष्य के लिये तीन ऋण बताये गये हैं **देव ऋण, ऋषि ऋण, पितृ ऋण।** इनमें से मनुष्य श्राद्ध के द्वारा पितृ ऋण चुका सकता है, विष्णु पुराण में कहा गया है कि श्राद्ध से तृप्त होकर पितृ गण समस्त कामनाओं को पूर्ण करता हैं हमारे सनातन धर्म में एक वर्ष में एक सम्पूर्ण पक्ष पूज्य पितरों के निमित शास्त्रीय कर्मादि द्वारा अपनी श्रद्धा प्रकट करने के लिये नियत है। अपने माता-पिता जिन से हमें शरीर प्राप्त हुआ है हमारा पालण पोषण हुआ है यदि हम उन्हें विशेष सत्कार न करें उस से बढ कर कोई कृतघ्नता नहीं है, उनके नाम से दान करने पर उन की आत्मा तृप्त हो जाती है तथा शान्ति प्राप्त करती है पिण्ड दान से कष्ट मुक्ति होती है। चन्द्रमा मन का अधिष्ठाता है वह हमारे मन में संकल्प से की हुई क्रिया तथा मन द्वारा दिये हुये अन्न व जल को सूक्ष्म रूप से आकृष्ट *करता है और पितरों तक पहुचाने में मदद करता है। आश्विन मास के कृष्ण पक्ष में सभी मृतक* पितरों के श्राद्ध किये जाते हैं उन दिनों चन्द्रमा अन्य मासों की अपेक्षा पृथ्वी के निकटत्तर हो जाता है इस

कारण उसकी आकर्षण शक्ति का प्रभाव पृथ्वी तथा उसमें अधिष्ठित प्राणियों पर विशेष रूप से पडता है तथा तृप्त जितने भी जीव या पितर पितृ लोक में होते हैं उनके निमित दिया हुआ पिण्ड दान उन पितरों को करता है। इस बात में कोई शंका नहीं है कि मृतक पिण्डदान को नहीं पाता है विज्ञान ने यह सिद्ध किया है कि तपर्ण के जल या श्राद्ध के अन्न को मृतक सूक्ष्म शरीर को प्राप्त करके आकाश में सूक्ष्मता से उस को खींच सकता है जैसे रेडियो में वह यन्त्र है जो इंग्लैण्ड, जर्मनी, रूस तथा दूर देशों के शब्दों को खींच सकता है इसी प्रकार मृतकों में पितृ लोक में जाने से उनके पास वह शक्ति सूक्ष्मता वश प्राप्त हो जाती है जो पिण्ड दान तर्पण इत्यादि प्राप्त कर सकती है।

## श्रद्ध संकल्प विधि

पितृ ऋण चुकाने के निमित्त श्राद्ध अवश्य करें, यदि आप श्राद्ध करने में असमर्थ है तो संकल्प करें, ऐसी धर्मशास्त्र की आज्ञा है। श्राद्ध संकल्प के लिये पहले सामग्री एकत्रित करें, एक थाली में चावल, थोड़ा सा नमक, फल दक्षिणा आदि रखें, थोड़ा सा तिल, धूप, दीप, फूल, अर्घ, पवित्र तिलक, केसर या चन्दन का तिलक जिस पितर का श्राद्ध हो उस का फोटो, तिलक, फूल की मालादि से सजा कर सामने रखें, यदि फोटो न हो तो भगवान् विष्णु का अथवा भगवान् कृष्ण का फोटो रखें। पद्मासन में शुद्ध आसन पर पूर्व की ओर मुख करके बैठिये, संकल्प करने से पहले श्रीमद्भगवद्गीता का कम से कम एक अध्याय का पाठ करें, यदि ऐसा न हो सके, तो पंचांग के पाठ प्रकरण से अष्टादशश्लोकी गीता का पाठ अवश्य करें।

**ॐ तत्-सत्-ब्रह्म, अद्य-तावत्-तिथौ-अद्य** (मास पक्ष वार का नाम लेकर) **जैसे वैशाख-मासस्य**

कृष्णपक्षस्य, (अथवा) शुक्लपक्षस्य तृतीयस्यां तिथौ-भौम-वासरा-न्वितायां-विष्णु-प्रीत्यर्थम्-दीप-धूप संकल्पात् सिद्धिर्-अस्तु-दीपो नमः धूपोनमः। बायाँ यज्ञोपवीत रख कर तिल सहित जल से तर्पण करते हुये पढ़ेः- नमः पितृभ्यः-प्रेतेभ्यः, नमो धर्माय विष्णवे नमो यमाय रुद्राय कान्तार पतये नमः।

ॐ तत् सत्-ब्रह्म-अद्य-तावत्-तिथौ-अद्य (मास-पक्ष तिथि वार का नाम लेकर) पित्रो... प्रपिताम-हाय। मात्रे पिता-मह्यै प्रपितामह्यै। माता महाय, प्रमाता-महाय, वृद्ध प्रमाता-महाय, प्रमातामह्यै वृद्ध-प्रमातामह्यै समस्तमाता-पितृभ्यो द्वादश-दैवतेभ्यः पितृभ्यः नित्यकर्म निमितं दीपः स्वधाः, धूपः, स्वधः, जिस पितर का श्राद्ध हो उसी का नाम गोत्रसहित लेकर संकल्प का पानी जो आपने हाथ में लिया होगा चावल आदि पर छिड़कते हुये पढ़ें- ॐ तत्-सत्-ब्रह्म-अद्य तावत्-तिथौ-अद्य मास-पक्ष-तिथि वार का नाम लेकर पढ़ेंः- सांवत्सरिके श्राद्धे (यदि काम्बर पक्ष (पितृपक्ष) का श्राद्ध हो) कन्यांकगत आपरि-पाके श्राद्धे परलोके वैकुण्ठ पदवीप्राप्त्यर्थं आत्मनः पुण्य वृद्धयर्थं इदं-अन्नं दक्षिणा सहितं-फल-मूलवस्त्रादि-सहितं संकल्पयामि संकल्पयामि संकल्पयामि (दायाँ यज्ञोपवीत) रखकर फिर से तर्पण करते हुये पढ़ेंः-

नमो-ब्रह्मणे-नमो-अस्तु-अग्नये-नमः पृथिव्यै-नमः औषधीभ्यः नमो वाचस्पतये-नमो-विष्णवे-बृहते कणोमि। इति-एतासाम्-एव-देवतानां-सारिष्टिं-सायुज्यं सलोकतां सामीप्यम्-आप्नोति य एवं विद्वान्-स्वाध्यायम्-अधीते।

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः।

**श्राद्ध से पित्रों की तृप्ती होती है।**

# जन्म दिन पूजा

जन्म दिन पूजा आरम्भ करने से पहले कमरे में एक कम्बल अथवा कोई शुची तौलिया बिछाये फिर पूजा की सामग्री लायेंः रत्नदीप, धूप, नारिवन उस को सातगांठ लगाये, थोडा सा दूध, दही, घी, केसर, शहद, चीनी, सर्वोषधि (आरी), फूल, जंग के लिये एक थाली में चावल, उस पर थोडा सा नमक तथा पैसे रखें, अर्घ्य के लिये थोडा सा धोया हुआ चावल यज्ञोपवीत, पवित्र, अथवा थोडा द्रमन घास या सोने की अंगूठी, एक थाली, एक कवली छोटी बाल्टी में पानी उस में थोडा सा दूध तथा दही डालें, पानी छोडने के लिये एक कवली। पूजा आरम्भ करने से पहले यज्ञोपवीतधारी यज्ञोपवीत धारण करें। यज्ञोपवीत धारण करते समय कोई कन्या यजमान के कन्धे को तीन बार जंग की थाली का स्पर्श करें। यज्ञोपवीत धारण करने का मन्त्र

**यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापर्तेयत् सहजं पुरस्तात् आयुष्यं अग्रयं प्रतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः।** जिस ने यज्ञोपवीत धारण नहीं किया होगा अथवा लडकी को पूजा आरम्भ करने से पहले उत्तर की ओर मुंह करके हाथ जोड कर यह श्लोक पढ़ेंः

**नमस्ते शारदे देवि काश्मीर पुरवासिनी त्वामहं प्राथर्ये नित्यं, विद्या ज्ञानं च देहि मे।।**

**शुक्लाम्बरधरं विष्णुं शशि-वर्णं चतुर्भुजम्। प्रसन्नवदनं ध्याये सर्व-विघ्नोपशान्तये।**

**अभिप्रेतार्थ-सिद्धयर्थं पूजितो यः सुरैर्-अपि। सर्व-विघ्नच्छिदे तस्मै श्री गणाधिपतये नमः।।1।।**

हृदय और मुख को जल छिड़कते हुए पढ़ें।

**तीर्थे स्नेयं तीर्थ-मेव समानानां भवति।**

**मा नः शंस्योर्-अररुषो धूतिः प्राणङ् मर्त्यस्य रक्षा-णो ब्रह्मणस्पते।**

अनामिका उंगली में पवित्र धारण करके अपने आप को तिलक, अर्घ, फूल लगाते हुये पढें।

परमात्मने पुरुषोत्तमाय पंचभूतात्मकाय विश्वात्मने मंत्रानाथाय आत्मने नारायणाय आधारशक्त्यै समालभनं गन्धो नमः अर्घो नमः पुष्पं नमः।।

रत्न दीप, धूप को तिलक, अर्घ, पुष्प अपर्ण करके सूर्य भगवान् को थाली में तिलक तथा अर्घ, पुष्प अर्पण करते हुये पढें:-

नमो धर्म-निधनाय नमः स्व तसाक्षिणे। नमः प्रत्यक्षदेवाय भास्कराय नमो नमः।।

खोसू से थाली में रखे हुये नारीवण के ऊपर अर्घ सहित जल की धारा डालते हुये पढें:-

यत्रास्ति-माता न पिता न बन्धु-भ्रातापि नो यत्र सुहृत्-जनश्च न ज्ञायते यत्र दिनं न रात्रि-स्तत्रात्मदीपं शरणं प्रपद्ये। आत्मने नारायणाय-आधरशक्त्यै धूपदीपस-ङ्कल्पात् सिद्धिर्-अस्तु धूपो नमः दीपो नमः।।

जल सहित खोसू में थोड़ा सा तिलक और तीन पुष्प डालते हुये पढें:-

सं वः सृजामि हृदयं संसृष्टं मनो अस्तु वः। संसृष्टास्तन्वः सन्तु वः संसृष्टः प्राणो अस्तु वः, संयावः प्रियास्तन्वः, सं प्रिया, हृदयानि वः। आत्मा वो अस्तु, सं प्रियः सं प्रियस्तन्वो मम।

इसी जल की धारा को नारीवण पर डालते हुये पढें:-

अश्विनोः प्राणस्तौ ते प्राणं दत्तां तेन जीव। मित्रा-वरुणयोः प्राणस्तौ ते प्राणं दत्तां तेन जीव। बृहस्पतेः प्राणः सं ते प्राणं ददातु तेन जीव, जन्मोत्सव-देताभ्यो जीवादानं परिकल्पयामि नमः।

चावल सहित दो दर्भ सीधे हाथ में लेकर तीन बार गायत्री मन्त्र पढ़ें:-

ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्-वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि, धियो योनः प्रचोदयात् '3' जन्मोत्सव-देवतानां- अर्चाम्-अहं करिष्ये उों कुरुष्व।।

हाथ में पकड़ें हुये दो दर्भ निर्माल में डालकर फिर से दो दर्भ आसन के रूप में नारीवण के सामने डालते हुये पढ़ें:- सप्त-जन्मोत्सव देवतानां आसनं नमः। चावल सहित दो दर्भ हाथ में पकड कर केवल चावल को कन्धे से फैकते हुये पढ़ें:- सप्त-जन्मोत्सवदेताभ्यः युष्मान्-पूजयामि। उों-पूजय।। दो दर्भ इसी तरह पकड़ते हुये पढ़ें:- सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्। सभूमिं विश्वतो वृत्वात्यतिष्ठत्-दशांगुलम् जन्मोत्सवदेवता आवाहयिष्यामि। उों-आवाहय।।

पहले पकड़े हुये दो दर्भ निर्माल में ढाल कर तीन बार फूल नारीवण पर डालते हुए पढ़ें:-

भगवन् ! पुण्डरीकाक्ष ! भक्तानु-ग्रहकारक-अस्मत् दयानु-रोधेन सन्निधानं कुरु प्रभो ।।3।।

दोनों कन्धो के ऊपर चावल फैंक कर प्राणायाम करके खोसू में जल डालते हुये पढ़ें:-

पाद्यार्थम्-उदकं नमः। शन्नो देवीरभिष्टय-आपो भवन्तु पीतये। शंयोर्-अभिस्रवन्तु नः।

लाय, केसर, सर्वौषधि, दर्भ, जल, सब चीजें खोसू में डालकर नारीवण पर जल छोड़ते हुए पढें।

अश्व-त्थामने, बलये, व्यासाय, हनुमते, कृपाचार्याय, मार्काण्डेयाय, परशुरामाय, सप्तचिरजीवेभ्यः पाद्यं नमः।।

पाद्य का बचा हुआ पानी निर्माल में डालकर फिर से खोसू में पानी डालते हुये पढ़ें:-

शन्नो देवीर्-अभीष्टये-आपो भवन्तु पीतये। शंयोर्-अभिस्रवन्तु नः।
जल, केसर, दर्भ, घी, चावल, जौ, सर्वोषधि, दूध ये आठ चीजें खोसू में डालकर नारीवण पर डालते हुये पढ़ें:-
अश्वत्थामन्, बले, व्यास, हनुमन्, कृपाचार्य, मार्काण्डेय, परशुराम, सप्त-चिर, जीव इदं वो ऽर्घ्यं नमः। शुद्ध जल डालते हुये पढ़ें:- प्रजापति-जन्मोत्सवदेवताभ्यः आचमनीयं नमः। दूध वगैरह जल डालते हुये पढ़ें:- तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः। दिवीव चक्षुराततं तद्विप्रासो विपण्यवो जागृवांसः समिन्धते विष्णो-र्यत्परमं पदम्। प्रजापति जन्मोत्सवदेवताभ्यः स्नाने नमः। किसी कटोरी में फूलों का आसन बनाते हुये पढ़ें:-
आसनाय नमः गरुडासनाय नमः पद्मा-सनाय नमः शतदल-पद्मा-सनाय नमः, सहस्रदल-पद्मासनाय नमः। किमासनं ते गरुढासनाय, किं भूषणं कौस्तुभ-भूषणाय, लक्ष्मीकलत्राय, किम्-अस्ति, देयं-वागीश किं ते वचनीयम्-अस्ति।।
नारीवण को आसन पर बिठाते हुये पढ़ें:- उत्तिष्ठ भगवन् विष्णो उत्तिष्ठ कमलापते ! उत्तिष्ठ त्रिजगन्नाथ ! त्रैलोकी मंगलं कुरु।। नारीवण को सात तिलक लगाते हुये पढ़ें:-
अश्वत्थाम्ने, बलये, व्यासाय, हनुमते, कृपाचार्याय मार्काण्डेयाय परशुरामाय सप्तचिर-जीवेभ्यः समालभनं गन्धो नमः। इन्हीं सात नामों का उच्चारण करते हुये नारीवण पर अर्घ और पुष्प चढ़ाते हुये पढ़ें:-
अश्वत्थाम्ने, बलये व्यासाय, हनुमते, कृपाचार्याय, मार्काण्डेयाय, परशुरामाय, सप्तचिर

जीवेभ्य अर्घो नमः पुष्पं नमः।। धूप रत्नीदीप, कपूर उठाकर घुमायें। यह मंत्र पढ़ें:-

तेजोसि शुक्रमसि ज्योतिर्सि धामासि, प्रियं देवानामंऽनादृष्टं देवयजनं देवाताभ्यस्त्वा देवताभ्यो गृहणामि, यज्ञेभ्यस्त्वा यज्ञिभ्यो, गृहणामि, जन्मोत्सवदेवताभ्यः धूपं रत्नदीपं कर्पूरं च परिकल्पयामि नमः।

नमस्कार करते हुये पढे:-

जय नारायण, जय पुरुषोत्तम, जय वामन कंसारे। उद्धर माम्ऽसुरेश-विनाशन्, पति-तोऽहं संसारे। घोरं हर मम नरकरिपो, केशव कल्मषाभारम्। माम्-अनुकम्पय दीनम्-अनाथं कुरु भवसागरपारम्। भगवते वासुदेवाय लक्ष्मीसहिताय नारायणाय। सप्त-जन्मोत्सव-देवताभ्यः चामरं छत्रं परिकल्पयामि नमः।

फूल चढ़ाते हुये पढ़ें:-

ध्येयं सदा परिभवघ्नम्अभीष्टदोहं तीर्थास्पदं शिव-विरिंच-नुतं शरण्यम्।

भृत्यार्तिहं प्रणतपाल भवाब्धिपोतं वन्दे महापुरुष ते चरणार-बिन्दम्। नमस्कार करते हुये पढें:-

उभाभ्यां जानुभ्यां पाणिभ्यां शिरसा उरसा वचसा च अष्टांग-नमस्कारं करोमि नमः।

कटोरी में थोड़ा दूध, शहद या क्षीर रख कर अर्पण करते हुये पढें:-

वासुदेवाय लक्ष्मीसहिताय नारायणाय प्रजापति-जन्मोत्सवदेवताभ्यः मात्रामधुपर्कं ॐ नमो नैवेद्यं निवेदयामि नमः।

दक्षिणा डालते हुये पढें:- जन्मोत्सव-देवाताभ्यः दक्षिणायै तिल-हिरण्य रजत निष्कर्ण ददानि।
फिर से दक्षिणा अर्पण करते हुये पढें:- एता देवताः सदक्षिणान्नेन प्रीयन्तां प्रीताः सन्तु।।
फूल चढाते हुये पढें:-
उों तद्विष्णोः परम पदं सदापश्यन्ति-सूरयः दिवीव चक्षुर्-आततम्। तद्विप्रासो विपण्यवो जागृवांसः समिन्धते विष्णोर्यत्परमं पदम्। अब नैवेद्य तहर या क्षीर थाली में लाकर एक पात्र में अलग चटू और 7 म्यचियाँ रखें, नैवेद्य के साथ ही मिश्री भी रखें। नैवेद्य की थाली को दोनों हाथों से पकड़कर सारा प्रोप्पुन पढे। (प्रोप्पुन विजयेश्वर पंचांग में अलग से लिखा है)
आज्ञा मांगते हुये पढें:-
आज्ञा मे दीयतां नाथ नैवेद्यस्यास्य भक्षणे। शरीर यात्रा सिद्धयर्थं भगवन् क्षन्तुम्-अर्हसि।।
पुष्प चढ़ाते हुये पढें:-
आपन्नोस्मि शरण्योस्मि सर्वावस्थासु सर्वदा। भगवंस्त्वां प्रपन्नोस्मि रक्ष मां शरणा-गतम्।
पवित्र निकालकर, हाथ में नारीवण बांधकर, चटू कहीं बाहर रखकर, निर्माल नदी में डालकर नैवेद्य के साथ शकर दायें हथेली में रखकर मुंह में डालते हु पढें:-
र्माकाडण्डेय नमस्तुभ्यं सप्तकल्पान्त जीवन, आयुर्-आरोग्यं सिद्धर्यथं प्रसीद भगवन्मुने।
मार्काण्डेय महाभाग सप्तकल्पान्त-जीवन, चिरऽजीवी यथा त्वं तु मुनीनां प्रवरद्विज, कुरुष्व मुनिशार्दूल, तथा मां चिरजीविनम्।।

## प्रेप्युन

एक थाली में नैवेद्य तथा दूसरी में चटू और पांच म्यचियां या टुकड़े रख कर गणेश जी का ध्यान करके शुद्ध पानी अपने आप पर छिडकते हुये पढ़ें:-

तीर्थे स्नेयं तीर्थम्-एव, समानानां भवति, मानः शंसो अररुषो धूर्तिः प्राणड्-मर्त्यस्य रक्षाणो ब्रह्मणस्पते। अपने आप को तिलक लगाते हुये पढ़ें:-

परमात्मने पुरुषोत्तमाय पंच-भूतात्मकाय विश्वात्मने मन्त्रनाथाय, आत्मने नारायणाय-आधर-शक्त्यै-समालभनं गन्धो नमः अर्घो नमः, पुष्पं नमः। दीप को तिलक लगाते हुये तथा पुष्प चढाते हुये पढ़ें:-

स्वप्रकाशो महादीपः सर्वत-स्तिमि-रापहः प्रसीद मम गोविन्द दीपोयं परिकल्पितः।

धूप को तिलक लगाते हुये पढे:-

वनस्पति रसो दिव्यो गन्धाढ्यो गन्धवत्-तमः आधरः सर्वदेवानां धूपोयं परिकल्पितः।

सूर्य भगवान् का ध्यान करके थाली में तिलक पुष्प डालते हुये पढ़ें:- नमो धर्म-निधानाय, नमः स्वकृत-साक्षिणे, नमः प्रत्यक्ष-देवाय भास्कराय नमो नमः।

कवली से थाल में जल डालते हुये पढ़ें:- यत्रास्ति माता न पिता न बन्धुः, भ्रातापि नो यत्र सुहृत जनश्च, न ज्ञायते यत्र दिनं न रात्रिः तत्रात्म-दीपं शरणं प्रपद्ये। आत्मने नारायणाय-आधर-शक्तये, दीप-धूप-संकल्पात् सिद्धिर्-अस्तु, दीपो नमः, धूपो नमः।

# नैवेद्य को दोनों हाथों से पकड़ते हुये पढ़ें

अमृतेश-मुद्रया-अमृतीकृत्य अमृतम्-अस्तु अमृतायतां नैवेद्यम्। सावित्राणि सावित्रस्य देवस्यत्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनो-र्बाहुभ्यां-पूष्णो हस्ताभ्याम्-आददे महागणपतये कुमाराय श्रियै सरस्वत्यै लक्ष्म्यै विश्वकर्मणे द्वार्देवताभ्यः प्रजापतये ब्रह्मणे कलश-देवताभ्यः ब्रह्मविष्णु महेश्वर-देवताभ्यः चतुर्वेदेश्वराय सानुचराय ऋतु-पतये नारायणाय दुर्गायै त्र्यम्बकाय वरुणाय यज्ञपुरुषाय अग्नि-ष्वात्तादिभ्यः पितृ-गणदेवताभ्यः। भगवते वासुदेवाय संकर्षणाय प्रद्युम्नाय अनिरुद्धाय सत्याय-पुरुषाय अच्युताय माधवाय गोविन्दाय-सहस्रनाम्ने विष्णवे लक्ष्मी सहिताय नारायणाय भगवते भवाय देवाय-शर्वाय-देवाय-रुद्राय-देवाय पशुपतये देवाय उग्राय-देवाय भीमाय देवाय ईशनाय देवाय महा-देवाय पार्वती सहिताय परमेश्वराय भगवते विनायकाय एकदन्ताय कृष्णपिंगलाय गजाननाय लम्बोदराय भालचन्द्राय हेरम्बाय आखुरथाय विघ्नेशाय विघ्नभक्षाय वल्लभा-सहिताय श्रीमहागणेशाय। भगवते क्लीं कां कुमाराय षण्मुखाय मयूरवाहनाय पार्वती नन्दनाय सेनाधिपतये कुमाराय। भगवते ह्रां ह्रीं सः सूर्याय सप्ताश्वाय अनाश्वाय एकाश्वाय नीलाश्वाय प्रत्यक्षदेवाय तेजोरूपाय परमार्थ-साराय प्रभासहिताय आदित्याय। भगवत्यै अमायै कामायै चार्वङ्ग्ये टंकधारिण्यै तारायै पार्वत्यै यक्षिण्यै श्री शारिका-भगवत्यै श्री शारदा-भगवत्यै श्री महाराज्ञीभगवत्यै श्री ज्वाला भगवत्यै, व्रीडा भगवत्यै वैखरी भगवत्यै वितस्ता भगवत्यै

गंगाभगवत्यै यमुनाभगवत्यै कालिकाभगवत्यै सिद्धलक्ष्म्यै महालक्ष्म्यै महात्रिपुरसुन्दर्यै सहस्रनाम्न्यै देव्यै भवान्यै अभयंकरीदेव्यै भवान्ये क्षेमंकरीभगवत्यै सर्वशत्रुघातिण्यै इहराष्ट्राधिपतये आनन्देश्वर भैरवाय इन्द्राय वज्रहस्ताय अग्नये शक्तिहस्ताय यमाय दण्डहस्ताय नैर्ऋतये खड्ग-हस्ताय वरुणाय पाशहस्ताय वायवे ध्वजहस्ताय कुवेराय-गदा-हस्ताय ईशानाय, त्रिशूलहस्ताय, ब्रह्मणे पद्महस्ताये विष्णावे-चक्रहस्ताय, अनन्तादिभ्योऽष्टाभ्यः कुलनागदेवताभ्यः अग्न्या-दित्याभ्यां वरुण-चन्द्रमोभ्यां कुमार-भौमाभ्यां विष्णु-बुधाभ्यां इन्द्रा-बृहस्पतिभ्यां सरस्वती-शुक्राभ्यां, प्रजापति-शनैश्चराभ्यां गणपति-राहुभ्यां, रुद्रकेतुभ्यां ब्रह्मध्रुवाभ्यां, अनन्ता-गस्त्याभ्यां ब्रह्मणे कूर्माय ध्रुवाय अनन्ताय हरये लक्ष्म्यै कमलायै शिख्यादिभ्यः पंच-चत्वारिंशत्-वास्तोष्पति-याग-देवताभ्यः ब्राह्म्यादिभ्यो मातृभ्यः गौर्यादिभ्यो मातृभ्यः ललितादिभ्यो मातृभ्यः दुर्गा-क्षेत्रा-गणेश्वर-देवताभ्यः राकादेवताभ्यः त्रिका-देवताभ्यः सिनीवाली-देवताभ्यः यामी-देवताभ्यः रौद्री-देवताभ्यः वारुणी-देवताभ्यः बार्हस्पत्य-देवताभ्यः ॐ भू र्देवताभ्यः ॐ भुवो देवताभ्यः ॐ स्व र्देवताभ्यः ॐ भूर्भुवः स्व र्देवताभ्यः अखण्ड-ब्रह्माण्ड-यागदेवताभ्यः धूर्भ्यः उपधूर्भ्याः महागायत्र्यै सावित्र्यै-सरस्वत्यै हेरकादिभ्यो वदुकादिभ्यः, उत्पन्नम्-अमृतं दिव्यं प्राक्-क्षीरो-दधि-मन्थनात्-अन्नम्-अमृतरूपेण नैवेद्यं प्रति-गृह्यताम्।

ईष्ट देवता का ध्यान करते हुये पढेः उो तत्सत्-ब्रह्म-अद्य तावत् तिथौ अद्य अमुक-मासस्य अमुक-पक्षस्य अमुक-तिथौ आत्मनो वाङ्मनः कार्योपार्जित-पापनि वारणार्थम्, उों नमो नैवेद्यं निवेदयामि नमः।

"चुट्ट" को स्पर्श करते हुये पढेः- या काचित्-योगिनी-

रौद्रा-सौम्या घोरतरा परा। खेचरी भूचरी रामा तुष्टा भवन्तु मे सदा। चुट्टू को अंगूठे से तिलक लगाकर अर्घफूल डालते हुये पढ़ें:- आकाश मातृभ्योऽन्नं नमः, आकाशमातृभ्यः समालभनं गन्धो नमः, अर्घो नमः पुष्पं नमः। चुट्टू के सात (7) म्यचियां अथवा सात छोटे प्रसाद के भाग रखे हुये होते हैं- पहली म्यची को स्पर्श करते हुये पढ़ें:- भगवते वासुदेवाय अन्नं क्षीरं मोदकादीन् समर्पयामि नमः। (2) दूसरी को स्पर्श करते हुये पढ़ें:- भगवते भवाय देवाय अन्नं समर्पयामि नमः (3) तीसरी को स्पर्श करते हुये पढ़ें: भगवते विनायकाय अन्नंसमर्पयामि नमः चौथी को स्पर्श करते हुये पढ़ें:- (4) ह्रां ह्रीं सूर्याय अन्नं समर्पयामि नमः। पांचवी को स्पर्श करते हुए पढ़ें: (5) इष्टदेवी भगवत्यै अन्नं मोदकान्-मिष्ठानं-क्षीरं समर्पयामि नमः। अंतिम दो भागों या दो म्यचियों पर अर्घ पानी डालते हुये पढ़ें- यस्मिन्-निवसति क्षेत्रो क्षेत्रपालाः सकिंकराः। तस्मै निवेदयाम्यद्य बलिं पानीय सुयंतम्, क्षां-क्षेत्राधिपतये अन्नं नमः रां राष्ट्राधिपतये अन्नं नमः- सर्वाभय-वरप्रदो मयि पुष्टि पुष्टिपति-दधातु। दोनों हाथ में फूल लेते हुये प्रणाम करते हुये पढ़ें:- आपन्नोस्मि शरण्योस्मि सर्वावस्थासु सर्वदा। भगवन्-त्वां-प्रपन्नोस्मि रक्ष मां शरणागतम्। उभाभ्यां जानुभ्यां पाणिभ्यां शिरसा वचसा चोरसा मनसा च नमस्कारं करोमि नमः।

तर्पणः- सीधा हाथ रखते हुये पढ़ें:- नमो ब्रह्मणे, नमो अस्त्वग्नये, नमः पृथिव्यै, नमः औषिधिभ्यः, नमो वाचे नमो वाचस्पतये, नमो विष्णवे, बृहते, कृणोमि, इत्येतासाम्-एव-देवतानां-सा-रि-ष्टिं-सायुज्यं सलोकतां सामीप्यम्-आप्नोति-य एवं विद्वान्-स्वाध्यायम्-अधीते।

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः

## प्राणायाम

श्वास प्रश्वास की गति को रोकना प्रणायाम कहलाता है। प्राणायाम के तीन भाग हैं:-

**(1) पूरक, (2) कुम्भक (3) रेचक।**



**पूरक:-** पूरक का अर्थ है श्वास का आकर्षण। प्राणायाम द्वारा गायत्री मन्त्र से बोलते हुये शुद्ध वायु को बाहर से खींच कर फेफडों में फैंकना 'पूरक' कहलाता है।



**कुम्भक:-** अन्दर लिये हुए वायु को कुछ क्षण के लिये रोका जाता है ताकि फेफडों की सम्पूर्ण ग्रन्थियों में यह वायु प्रवेश करे और फेफड़े बलवान हो जायें इस समय भी गायत्री मन्त्र का उच्चारण करना होता है।

**रेचक:-** रेचक का तात्पर्य है रुकी हुई वायु का निःसरण। रेचक विधि से फेफड़ों में रुकी हुई वायु को



धीरे-धीरे गायत्री मन्त्र पढते हुये बाहर छोड़ते हैं। इस प्रकार अशुद्ध वायु बाहर आ जाती है और फेफड़ों को विश्राम मिलता है और व्यक्ति की मानसिक शक्ति बढती है और व्यक्ति से ओज व तेज प्रकट होता है, प्राणायाम करने से सभी प्रकार की चिन्ता, कष्ट इत्यादि मिट जाते हैं।

**प्राणायाम मन्त्र:-** ॐ भूः, ॐ भुवः, ॐ स्वः, ॐ महः, ॐ जनः, ॐ तपः, ॐ सत्यम्। ॐ तत्सवितुवरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि, धियो यो नः प्रचोदयात्। ॐ आपो ज्योति रसोऽमृतं ब्रह्म भूर्भुवः स्वरोम्। शास्त्रों में लिखा है।

**यथा पर्वतधातूनां दोषान् हरति पावकः**
**एवम् अन्तर्गतं पापं प्राणायामेन दुह्यते।।**

अर्थः पर्वत से निकले धातुओं का मल जैसे अग्नि से जल जाता है वैसे प्राणायाम से आन्तरिक पाप जल

जाते हैं।

**आचमनः-** हमारे प्रत्येक धार्मिक कार्य में तथा दैनिक जीवन में आचमन का बहुत महत्त्व है, हथेली को मोड़ कर, कनिष्ठिका (सबसे छोटी अंगुली) और अंगूठे को अलग कर ले शेष अंगुलियों को सटा कर आचमन करें आचमन तीन मन्त्रों से तीन बार की ज़ाती हैः-

**1. ॐ केशवाय नमः, 2. ॐ नारायणाय नमः, 3. ॐ माधवाय नमः।**

आचमन के विषय में शास्त्रों में लिखा हैः-

**यः क्रियां कुरुते मोहाद् अनाचम्यैव नास्तिकः।**
**भवन्ति हि वृथा तस्य क्रिया सर्वा न संशयः।।**

अर्थः आचमन न करने पर हमारे सब कार्य व्यर्थ हो जाते हैं।

वैज्ञानिक आधार से आचमन कण्ठ शोधन करने के लिये किया जाता है तथा आचमन करने से कफ के निःस्रित हो जाने के कारण श्वास-प्रश्वास क्रिया में और मन्त्रादि के शुद्ध उच्चारण में मदद मिलता है, तीन बार आचमन करने की क्रिया धर्म ग्रन्थों द्वारा निर्दिष्ट है, इस से कामिक, मानसिक, तथा वाचिक त्रिविधि पापों की निवृत्ति होती है।

भोज़न खाने से पूर्व आचमन का मन्त्रः-

**अन्तः चरसि भूतेषु गुहायां विश्वतोमुखः त्वंयज्ञः, त्वं वष्टकारः, आपो ज्योति रसोमृतं ब्रह्म भूर्भुवः स्वरोम्।। अमृतोपस तरणमसि।** अर्थातः जलरूपी अमृत से ढक्कन खोलता हूँ। भोजन खाने के पश्चात् आचमन का मन्त्रः **अन्तः चरसि भूतेषु गुहायां विश्वतोमुखः त्वंयज्ञः, त्वं वष्टकारः, आपो ज्योति रसोमृतं ब्रह्म भूर्भुवः स्वरोम्।। अमृतोपिधानमसि** अर्थातः इस जलरूपी ढक्कन को बन्द करता हूँ।

## पवित्री - पव्यथर

हमारे प्रत्येक धार्मिक कार्य में 'पवित्री' धारण करने का

बहुत महत्व है। यह कुशा से बनाई जाती है। कुशा को पवित्र माना जाता है इस विषय में शास्त्रों में लिखा है:-

**कुशमूले स्थितो ब्रह्मा-कुशमध्ये जनार्दनः।**
**कुशाग्रे शंकरो देवः त्रयो देवाः कुशे स्थिताः।।**

अर्थातः- कुशा में तीनों देवता ब्रह्मा, विष्णु और शंकर विद्यमान है।

पवित्री कुशा के तीन तिनकों से बनाई जाती है पवित्री पहन कर आचमन करने से 'कुशा' झूठी नहीं होती है। पवित्री दाहिने हाथ की अनामिका ऊंगली में लगाई जाती है। पवित्री ऊंगली में लगाते समय 'ॐ भूर्भुवः स्वः, मन्त्र पढ़ना चाहिये।

सन्ध्योपासन, पूजन, जप, पितृ कर्म यज्ञादि पर पवित्रि धारण की जाती है लिखा भी है:-

**स्नाने होमे जपे दाने, स्वध्याये, पितृकमर्णि करो सदर्भौ कुर्वीत तथा सन्ध्याभिवादने।**

# भारतीय संस्कृति

## आगतं स्वागतं कुर्यात्
## गच्छन्तं वृष्ठतोन्वियात्

अर्थः अतिथि के आने पर आगे बढ कर उस का स्वागत करें और उनके प्रस्थान (जाते) करते समय कुछ दूर तक उनके पीछे पीछे जायें।

## आचारहीनं न पुनन्ति वेदा

आचार हीन व्यक्ति को वेद भी पवित्र नहीं कर सकते हैं।

देवी की परिक्रमा एक बार, सूर्य भगवान् की 7 बार गणेशजी की 3 बार, विष्णु जी की 4 बार तथा शिव जी की आधी प्रदक्षिणा करनी चाहिये।

भगवान विष्णु के सामने 9 बार, शंकर के सामने 11 बार और गणेश जी के सामने 4 बार आरती घुमानी चाहिये।

# हाथों में तीर्थ







अग्नि पुराण में लिखा है:-

*पैत्र्यं मूले प्रदेशिन्याः कनिष्ठायाः प्रजापतेः।*
*ब्राह्म्यम् अङ्गुष्ठमूलस्थं तीर्थं दैवं कराग्रतः॥*
*सव्य पाणि तेल वह्नेतीर्थं सोमस्य वामतः।*
*ऋषीणां तु समग्रेषु अङ्गुली पर्व सन्धिषु॥*

अर्थातः मनुष्य के दोनों हाथों में कुछ देवताओं के तीर्थस्थान हैं, चारों अंगुलियों के अग्रभाग में देवतीर्थ, इसी कारण देवताओं को तर्पण में जलाञ्जलि अंगुलियो से दी जाती है। तर्जनी अंगुली के मूलभाग में 'पितृ तीर्थ' इसी कारण पितरो को अंगूठे के बीच में से तर्पण में जलाञ्जलि दी जाती है, कनिष्ठा के मूल भाग में 'प्रजापति तीर्थ' इसी कारण ऋषियों को प्रजापति तीर्थ से तर्पण में जलाञ्जलि देने का विधान है, अंगूठे के मूल भाग में ब्रह्मतीर्थ है।

# सन्ध्या उपासना विधि

सन्ध्या का वास्तविक अर्थ है दिन और रात्रि के मिलने का समय, सांयकाल।

शास्त्रों में सन्ध्या के विषय में लिखा है:-

*संध्यामुपासते ये तु सततं संशितव्रताः।*
*विधूतपापास्ते यान्ति ब्रह्मलोकं सनातनम्॥*

अर्थात्: जो नियम पूर्वक प्रतिदिन संध्या करते हैं वे पापरहित हो कर सनातन ब्रह्मलोक को प्राप्त होते हैं।

संध्योपासना हमारी संस्कृति का एक महत्वपूर्ण अंग है परन्तु समय के साथ साथ संध्योपासना का लोप होता जा रहा है इस को फिर से सुदृढ करने के निमित मैं संक्षिप्त रूप में शास्त्रानुसार संध्या उपासना विधि यहां पर लिख रहा हूँ ताकि हमारे नवयुवक इस को अपना कर अपने जीवन का उद्धार करें तथा अपनी संस्कृति के अंग भूत सन्ध्या उपासना विधि का प्रचार करें। हमारे पूर्वज दरिया के किनारे सन्ध्या करते थे परन्तु विस्थापन के कारण काश्मीरी पण्डित पूरे विश्व में भिखर गया और ऐसे स्थानो पर गये जहां पर दरिया, नदियां नही है इस कारण आप अपने बाथरूम में भी सन्ध्या कर सकते है (यह शास्त्र की आज्ञा है।)

जब आप स्नान के लिये बाथरूम में नहाने के लिये जायेंगे तो सबसे पहले बायाँ पाँव धोते हुये पढ़ें- ॐ **नमोस्त्व-नन्ताय**

सहस्त्र मूर्तये, सहस्त्र-पादाक्षि-शिरोरु-बाहवे। सहस्त्र-नाम्ने पुरुषाय शाश्वते, सहस्त्र-कोटी-युगधारिणे नमः। दायाँ पाँव धोते हुये पढ़ें- ॐ नमः कमलनाभाय नमस्ते जलशायिने। नमस्ते केशवानन्त वासुदेव नमोस्तुते॥ अञ्जलि में जल उठा कर पढ़ें-गंगा-प्रयाग-गय नैमिष-पुष्करादि तीर्थानि यानि भुवि सन्ति हरिप्रसादत्। आयान्तु तानि कर पद्म-पुटे मदीये, प्रक्षालयन्तु वदनस्य निशाकलङ्कम्। इसी जल से मुँह धोते हुये पढ़ें- तीर्थे स्नेयं तीर्थमेव समानानां भवति मानः। शंस्यो-अरुरुषो धूर्तिः प्राणङ्मर्त्यस्य रक्षाणो ब्रह्मणस्पते। यज्ञोपवीत दोनों हाथों के अँगूठों में रख कर तीन बार गायत्री मन्त्र पढ़ते हुये धोयें- ॐ भूर्भुव- स्वः तत्-सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्। यज्ञोपवीत को पहले दायें भुजा में डालते हुये पढ़ें- यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापते-र्यत्-सहजं परस्तात। आयुष्यम्-अग्रं प्रतिमुञ्च शुभ्रं, यज्ञोपवीतं बलम्-अस्तु-तेजः, प्राणायाम कीजिये, प्राणायाम करके नमस्कार करते हुये पढ़ें- नमो-अग्नये-अप्सुषदे, नम इन्द्राय, नमो वरुणाय, नमो वारुण्यै, नमोऽपां पतये, नमोऽदभ्यः। स्नान करते हुये पढ़ें- ॐ तत्-विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः। दिवीव चक्षुर्-आततम् तत्-विप्रासो विपन्यवो जागृवांसः समिन्धते विष्णोर्यत्-परमं पदम्॥

माथे पर सात बार पानी छिड़कते हुये पढ़ें- ॐ भूः, ॐ भुवः ॐ स्वः, ॐ महः, ॐ जनः, ॐ तपः, ॐ सत्यम्। प्राणायाम तथा उपस्थान करते हुये पढ़ें- ॐ हंसः शुचिषत्-वसुरन्त-रिक्षसत्-होता-वेदिषत्-अतिथि-दुरोण-सत्। नृषत्-वरसत्, ऋत-सत्-व्योमसत्-अब्जा गोजा ऋतजा, अद्रिजा ऋतम्। सूर्यदेवता को नमस्कार करते हुये पढ़ें- नमो धर्मनिधानाय, नमः सुकृत साक्षिणे नमः प्रत्यक्षदेवाय भास्कराय नमो नमः। तर्पण करते हुये पढ़ें- ॐ नमो देवभ्यः यज्ञोपवीत गले में रखते हुये पढ़ें- स्वाहा ऋषिभ्यः, बायाँ यज्ञोपवीत रखकर तर्पण करते हुये पढ़ें- स्वधा पितृभ्यः दायाँ यज्ञोपवित रखकर पढ़ें- आब्रह्मस्तम्बपर्यन्तं ब्रह्माण्डं सचराचरं जगत्-तृप्यतु तृप्यतु-एवम्-अस्तु। गोविन्द गोविन्द हरे मुरारे, गोविन्द गोविन्द रथाङ्गपाणे, गोविन्द गोविन्द मुकुन्द कृष्ण गोविन्द गोविन्द नमो नमोस्तु। स्नान करके सूर्य भगवान् के ओर नमस्कार करते हुये पढ़ें- ॐ गायत्र्यै नमः, सावित्र्यै नमः, सरस्वत्यै नमः। ॐ प्रणवस्य ऋषि-ब्रह्मा, गायत्रं छन्द एव च। देवोग्नि-व्याहृतिषु च, विनियोगः प्रकीर्तितः, प्रजापते व्याहृतयः, पूर्वस्य परमेष्ठिनः, व्यस्ताश्चैव समस्ताश्च, ब्राह्मम्-अक्षरम्-ओम्-इति। व्याहृतीनां समस्तानां, दैवतं तु प्रजापतिः। व्यस्तानाम्-अयम्-अग्निश्च, वायुः सूर्यश्च देवताः। छन्दश्च व्याहृतीनाम्-एकाक्षराणां- उक्ताख्यं, द्व्यक्षराणां- अत्युक्ताख्यम्। विश्वामित्र ऋषिश्छन्दो, गायत्रं सविता तथा

देवतो पनये जप्ये, गायत्र्या योग उच्यते। आवाहयामि गायत्रीं, सर्वपापप्रणाशिनीम्। न-गायत्र्याः परं जप्यं, न व्याहृति-समं हुतम्। आगच्छ वरदे देवि, जप्ये मे सन्निधो भव। गायन्तं त्रायसे यस्मात् गायत्री त्वं ततः स्मृता। अग्नि-र्वायुश्च सूर्यश्च बृहस्पत्या-प एव च। इन्द्रश्च विश्वे देवाश्च देवताः समुदाहृताः। एवम्-आर्ष छन्दो दैवतं, विनियोगं चानु-स्मृत्य। गायत्र्या शिखां-आबद्ध्य, गायत्र्यैव समन्ततः। आत्मनश्चापः परिक्षिप्य प्राणायामं कुर्यात्। अपने आप को पानी छिड़क कर अंजलि धारण करते हुये पढ़े- ॐ ओजोसि सहोसि बलं-असि भ्राजोसि देवानां धाम नामासि। विश्वं-असि विश्वायुः सर्वं-असि सर्वायुर्-अभिभूः तीन आचमन एक साथ करते हुये पढ़े :- ॐ सूर्यश्च मामन्युश्च- मन्युपतयश्च मन्युकृतेभ्यः। पापेभ्यो रक्षन्ताम्। यत्-रात्र्या पाप-अकार्षं, मनसा वाचा हस्ताभ्यां, पद्भ्यां-उदरेण शिश्ना। रात्रिस्तत्-अवलुम्पतु, यत् किंचित् दुरितं मयीदम्-अहं- आपोऽमृत-योनौ सूर्य ज्योतिषि जुहोमि स्वाहा, अब सारे शरीर पर पानी छिड़कते हुये पढ़े- ॐ आपो हिष्ठा मयोभुव-स्तान ऊर्जे दधातन महे रणाय चक्षसे। यो वः शिवतमो रस-स्तस्य भाजयते हनः। उशतीर्-इव मातरः। तस्मा-अरंगमाम वो, यस्य क्षयाय जिन्वथ आपो जनयथा च नः। ॐ शन्नो देवीर् अभीष्टये-आपो भवन्तु पीतये शंयोर अभिस्रुवन्तु नः। तीन बार आचमन करते हुये पढ़ें- ॐ अन्तः-चरसि-भूतेषु गुहायां विश्वतो मुखः। त्वं यज्ञस्त्वं वषट्कार-आपोज्यातिः रसोमृतं ब्रह्मभूर्भुवः स्वरोम्। उपस्थान करते हुये पढ़ें:- शुक्रियं रुद्रस्य-य उदगात्-पुरस्तात्-महतो अर्णवात्-बिभ्राज-मानः सरिरस्य मध्ये। स माम्-ऋषभो रोहिताक्षः, सूर्यो विपश्चित्-मनसा पुनातु। यत्-ब्रह्मा-वादिष्म तन्मा मा हिंसीत्-सूर्याय बिभ्राजाय वै नमो नमः बायाँ यज्ञोपवीत रखकर सभी पितरों का तर्पण करके फिर से तर्पण करते हुये पढ़ें:-मातृपक्ष्या-स्तु ये केचित्-ये चान्ये पितृपक्षजाः। गुरु-क्ष्वरशुर बन्धूनां ये कुलेष्षु समुद्भवाः, ये प्रेतभावम्-आपन्ना ये चान्ये श्राद्धवर्जिता, जलदानेन ते सर्वे लभन्तां तृप्तिम्-उत्तमाम् दायाँ यज्ञोपवीत रखकर तर्पण करते हुये पढ़ें:- ॐ नमो देवेभ्यः गले में यज्ञोपवीत रख कर स्वाहा ऋषिभ्यः बायाँ यज्ञोपवीत रखकर स्वधापितृभ्यः दायाँ यज्ञोपवीत रखकर पढें:- आब्रह्मस्तम्ब-पर्यन्तं ब्रह्माण्डं सचराचरं। जगत्-तृप्यतु तृप्यतु तृप्यतु एवम् - अस्तु सूर्य देवता को नमस्कार करते हुये पढ़ें:-नमो धर्मनिधानाय नमः सुकृत-साक्षिणे नमः प्रत्यक्ष देवाय भास्काराय नमो नमः, शान्तिः पुष्टि-स्तथा तुष्टिः सन्तु मे त्वत्-प्रसादतः, सर्वपाप-प्रशान्तिश्च तीर्थराज नमोस्तुते।

नोटः- यदि आप पूरी विधि अनुसार सन्ध्या करना चाहते हैं तो आप हमारे कार्यालय द्वारा छपाई हुई 'सन्ध्या' मंगा सकते है।

# कश्मीरी पण्डितों के गोत्र और जाति

हमारे पास ई0 1889 की छपी हुई एक पुस्तक मौजूद है, जिस में कश्मीरी पण्डितों के गोत्र और ज़ाते दर्ज है, उसी पुस्तक के आधार पर आम जनता की जानकारी के लिये विजयेश्वर पञ्चांग में हम ने गोत्र तथा ज़ात दर्ज किये है।

| सं0 | गोत्र | ज़ात |
|---|---|---|
| 1 | दत्तात्रेय | कौल, नगारी, जिन्सी, जलाली, वातल, सुल्तान, ओगरा, ऐमा, मोज़ा, दीनत, ताती, बसीह, किसू, मन्डल, सांगरी, राफिज़, बालव, द्राबी, बामज़ाई, र्शगा, पडरू |
| 2 | उपमान | रीवू। |
| 3 | धौह्म | राज़दान्। |
| 4 | कण्ठ धौम्या | राज़दान, वाँगनी, मुजू, शेर |
| 5 | स्वामिन मुद्गल्य | ज़ावेह, राज़दान, मुशरान, चन्ना, कण्ठ, खज़ांची, हस्त, वालव, मोंगा, देवानी, जटू, ज़ोतन, पोट, शोरा, लाला (राज़दान), नदन, ऋषि। |
| 6 | स्वामिन गौतम | गुरिटू, राज़दान, थपलू, नकैब, तहलाचार, काक, लाबरू, पारमन, ज़र्मी, पदौरा, लंगर, च्रंगू, खोसा, काकापोरी, बादाम, रैणा, काज़ी, चल्लू, प्याला। |
| 7 | स्वामिन गौतम लौगाक्ष | जोखू, राज़दान |
| 8 | स्वामिन भारद्वाज | तिक्कू, मुंशी, कहर, मिसकीन, घडियाली, बाज़ारी, खान, गगरू |
| 9 | पालदेव वास गार्गेय | शिवपूरी, पण्डित, मल्ला, पतू, मीरखोर, कदलभुजू, कोकरू, हंगरू, पंडित (ठठू), भवनू, |

| सं0 | गोत्र | ज़ात |
|---|---|---|
| | | बकाया, खशू, किचलू, मिसरी, खर, माम, खैचरी |
| 10 | पत सास कौशिक | गंजू, कुचरू, सोलू, ज़दू, अम्बारदार, कुली, वैष्णवी, ब्राब्रू, मुसलमान, कमान, वांचू, मियां, जवानशेर, जाला, पंजू, मट्टू, फोतदार, सत्मान। |
| 11 | देवपत सामिन औपमन्यु कौशिक | शिवपूरी |
| 12 | देव औपमन्यु | खोसू, मेवा, पण्डित |
| 13 | भव कापिष्ठल औपमन्यु | वानी, खान |
| 14 | सामिन वास औपमन्यु | डुल्लू |
| 15 | राजपराशर | राज़दान |
| 16 | स्वामिन वास औपमन्यु | भट्ट, वल्ली |
| 17 | स्वामिन औपमन्यु | गिगू |
| 18 | कश औपमन्यु | भटट |
| 19 | भूतवास औपमन्यु लौगाक्ष | पैशन, जालपुरी, ठाकुर |

| सं0 | गोत्र | ज़ात |
|---|---|---|
| 20 | राजभूत लौगाक्ष देवल | भान |
| 21 | रात्रि भार्गवा | ज़ित्शू |
| 22 | भूत लौगाक्ष धौम्या गौतम | हण्डू |
| 23 | देवसामिन गौतम कौशक मुद्गल्य भारद्वाज | पण्डित, कोकिल |
| 24 | स्वामिन मुद्गल्य पाराशर | गीरू |
| 25 | स्वामिन वास | तुफची |
| 26 | वरीवस | साहनी |
| 27 | वशिष्ठ गार्ग्य | पण्डिता |
| 28 | स्वामिन कौशिक | ठाकर, वातल, जालपुरी |
| 29 | स्वामिन भार्गवा | वाली, बटव |
| 30 | स्वामिन कौशिक भारद्वाज | भट्ट, कोकरू |
| 31 | स्वामिन शाण्डल्य | पण्डित, वास |
| 32 | स्वामिन वास आत्रेय | टुस्सू, गासी, वाज़ा |
| 33 | स्वामिन गौतम आत्रेय शलान कौत्स | रैणा, भटट |

| सं0 | गोत्र | ज़ात |
|---|---|---|
| 34 | स्वामिन गौतम आत्रेय | चोलू |
| 35 | स्वामिन कण्ठ कश्यप | लाब्रू |
| 36 | स्वामिन गार्गेय | कचामा |
| 37 | स्वामिन गण भौशक | पावेह |
| 38 | स्वामिन गौतम भारद्वाज | कमदा |
| 39 | स्वामिन वास लौगाक्ष | तव |
| 40 | दरभारद्वाज | दर, त्रिसल, मिसरी, जवानशेर, कन्धारी, थालचूर, ओठू, तुर्की, वागुज़ारी, बांगी |
| 41 | वशिष्ठ भारद्वाज | भटट, हखू, हण्डू |
| 42 | शर्मण भारद्वाज | भटट, माड, कल्लू, वल्ली |
| 43 | शर्मण भारद्वाज | भटट |
| 44 | देव भाराज कौशिक | देवा |
| 45 | शाण्डल्य भारद्वाज | भटट |
| 46 | नन्द कौशिक भारद्वाज | भटट |
| 47 | कौशिक भारद्वाज | भटट |
| 48 | शाण्डली | कार |

| सं0 | गोत्र | ज़ात |
|---|---|---|
| 49 | चण्द शाण्डली | साधू |
| 50 | वर्षाण्डली | जोगी |
| 51 | वरवासक शाण्डली | सफाया |
| 52 | वरदेव शीलान कपी | मोटा |
| 53 | मित्र शाण्डली | सैद |
| 54 | देव शाण्डली | भतफूल |
| 55 | राज शाण्डली | वख |
| 56 | सम शाण्डली | भटट, ददरू |
| 57 | स्वामिन ऋषि क़नि गार्गेय | कोल, कमज़ात |
| 58 | शेलान कौत्स | तेलवान, कोल, मुक्कू |
| 59 | कौत्स आत्रेय | भटट, राज़दान |
| 60 | राजदत आत्रेय | |
| | शलान कौत्स | भटट |
| 61 | शर्मण आत्रेय | गद्दू |
| 62 | भव आत्रेय | वारिकू |
| 63 | स्वामिन वार्षिकन | काठजू, काव, चौथाई |
| 64 | भव कापिष्ठल | काव |

| सं0 | गोत्र | ज़ात |
|---|---|---|
| 65 | रात्र विशवामित्र अगरस्त | त्रकरू, मटटू |
| 66 | दर केशटल | लदव, भटट |
| 67 | कण्ठ कश्यप | वासव, राज़दान, भटट, आनन्द |
| 68 | मित्र कश्यप | भटट, खेडा |
| 69 | दत्तशर्मण कण्ठ कश्यप | ब्राडू, रैणा |
| 70 | देव कश्यम मुद्गल्य कश्यप | ब्राडू |
| 71 | देव कश्यप मुद्गल्य गौतम | आखन |
| 72 | स्वामिन भार्गव भारद्वाज | |
| | ओस अत्री | कल्लू |
| 73 | देव गर्गी | बहान |
| 74 | देव वसिष्ट | अकबलू |
| 75 | देव कौत्स आत्रेय | बडग़ामी |
| 76 | देव विश्वामित्र वार्षिगन | वांगू |
| 77 | देव गौतम | भटट |
| 78 | देव कण्ठ कश्यप | कार |
| 79 | देव लौगाक्ष | पण्डित, सन्तापोरी |
| 80 | देव कौशक | भटट |

| सं0 | गोत्र | ज़ात |
|---|---|---|
| 81 | अर्थ वार्षिण शाण्डल्य | चौधरी |
| 82 | कौशिक | भटट, सलमान |
| 83 | पत्त सामिन कौशिक | |
| | देव रात्र परवार | पण्डित, वाईल |
| 84 | वसिष्ट | भटट, रंगाटेंग |
| 85 | रात्र विश्वामित्र अगस्त | पण्डित |
| 86 | कार चन्द शाण्डल्य | चौधरी, कार |
| 87 | मित्रा कौशिक | पण्डित |
| 88 | शरमताकौत्स | भटट, सस |
| 89 | दतवास | कहार |
| 90 | वसिष्ट स्वामिन मुद्गल्य | भण्डारी |
| 91 | ईश्वर शाण्डल्य कौशिक | रावल, नखासी |
| 92 | दत दत शैलान कौत्स | भटट, सत्थू, कसवा, मलिक, कहकशू |
| 93 | रात्र वार्षिगण | कोतर |
| 94 | पाराशर | पचिह |
| 95 | आत्र भार्गव | हापा |

| सं0 | गोत्र | ज़ात | सं0 | गोत्र | ज़ात |
|---|---|---|---|---|---|
| 96 | भूत लौगाक्ष | पण्डित | 110 | स्वामिन आत्रेय | शाल, हण्डू, जदवाली, सिक, चक |
| 97 | राज वसिष्ट | शँगलू | 111 | शाण्डल्य | शायिर |
| 98 | ऋषि कौशिक | काशकारी | 112 | स्वामिनवास गार्गी | सम, नन्द, गदवा, दत्त, हलमत, लंगू, ऋषि |
| 99 | दत्त वार्षिमण | सनर | 113 | स्वामिन गोश वास औपमन्यू- | चकू |
| 100 | ऋषि कविगार्ग | ज़ारू | 114 | शमर्ण कौत्स आत्रेय | रगू, नन्द, गदवा, दत्त |
| 101 | समवास गार्ग | भटट, सम | 115 | देव पाराशर | यच्छ |
| 102 | नन्द कौशिक | भटट | 116 | कण्ठ धौम्या | काव ब्रेठ |
| 103 | स्वामिन हासवसी | खान, कटू | 117 | दर वार्षिमण | सफाया, बखशी, कुचरू, शाली |
| 104 | भव कापिष्ठल | राडू, कल्ला, सापन, लटू, कटू, वांटू, चूर, चूदर, गीरू, हकीम, वांगनू, शैव | 118 | दर कापिष्ठल औपमन्यु | मीच |
| 105 | भव कापिष्ठल औपमन्यु | कठारू | 119 | मित्रा स्वामिन कौशिक आत्रेय | पाण्डित हण्डू |
| 106 | स्वामिन वास लौगाक्ष | छटू | 120 | वासुदेव पालगार्ग्य | पटवारी |
| 107 | दरभारद्वाज | ज़ंगम | 121 | पत स्वामिन कौशिक | कन्ना, कितरू, दरबारी, बल्ली, गणहार, सराफ, पीर |
| 108 | देव भारद्वाज | तू | | | |
| 109 | भूत औपमन्य | खि, रैबरी, त्रारू, सैदा, उप्पल | | | |

शेष पृष्ट 285 पर

# शिवरात्रिपूजा

शिवरात्रि के लिये कलश
नटू इत्यादि (वटुक) रखने का चित्र




पूजा के लिये सामग्रीः- चूना दूध, दही, फूल, तिल, काण्ठगण, सिन्दूर, नारीवन (मौली), रत्नदीप, चोंग, आईना जंग के लिये चावल, पवित्र, (यदि पवित्र न मिले, तो उतने समय के लिये अनामिका ऊँगली में स्वर्ण की अँगूठी डाल कर रखें, अगर दर्भ न मिले तो दूर्वा यानि द्रमन घास प्रयोग में लायें), दर्भ, नाबद, कालामिर्च, लोंग, किशमिश। पूजा के स्थान पर बटुकनाथ के पास ही ब्रह्मकलश चूने से बनाये, ब्रह्मकलश का चित्र में देखें ब्रह्मकलश पर एक लोटा रखिये, उस में विष्टर, पानी, फूल डाल कर रखें-कलश के ईशानी कोन से क्रमशः सबवटुक नुटू डुलिजियाँ आदि दक्षिण की ओर आरियों पर पहले से ही सज्जा कर रखें, पूजास्थान को इस भावना से सजाये कि आज मैंने पार्वती सहित भगवान् शंकर को निमन्त्रित करना है, वटुकनाथ के दायें और अन्त में चोंग रखें, चोंग से जरा उत्तर की ओर दो कटोरियाँ (क्षेत्रपाल रखें) जैसा कि हमने नकशे में दिखाया है-अव यजमान को चाहिये

आसन पर पूर्व की ओर हाथ में फूल लेकर कलश पूजा आरम्भ करे थोड़े-थोड़े फूल कलश पर डालते जायें और पढ़ते रहें-

**ॐ कारो-यस्य मूलं क्रम-पद-जठर च्छन्द-विस्तीर्ण-शाखा। ऋक्-पत्रं सामपुष्पं यजुर-उचितफलः स्यात्-अथर्वः प्रतिष्ठा।। यज्ञच्छाया-सुशीतो द्विजगण-मधुपैः गीयते यस्य नित्यं। शक्तिः सन्ध्या-त्रिकालं-दुरितभयहरः पातु नो वेद-वृक्षः।। मुक्ता-विद्रुम-हेमनील-धवल-च्छायै-र्मुखैस्त्रीक्षणै युक्तामृइन्दुः निबद्ध-रत्न-मुकटां तत्त्वात्मवर्णात्मिकाम्।। गायत्रीं वरदाभयां-कुशकरां शूलं कपालं गुणं। शंखं चक्रम्-अथार-बिन्द युगलं हस्तै-र्वहन्तीं भजे।। आयातु वरदा देवी त्रयक्षरा ब्रह्मवादिनी। गायत्री च्छन्दसां मातर्-ब्रह्म-योने-नमोस्तुते** (तीन बार पढ़िये।)

**भद्रं-पश्येम-प्रचरेम, भद्रं-भद्रं वदेम शृणुयाम भद्रम्। तन्नो मित्रो वरुणो माम-हन्ताम्-अदितिः सिन्धुः, पृथ्वी उत द्यौः। अभि नो देवीरवसा महः शर्मणा नृपत्नीः, अच्छिन्न-पत्राः सचन्ताम्। इहेन्द्राणीमु-पह्वये, वारुणानीं स्वस्तये, अग्नायीं सोमपीतये।। मही द्यौः पृथिवी च न इमं यज्ञं मिमिक्षताम्, पिपृतां नो भरीमभिः।। तयोर्-इत्-घृतवत्-पयो, विप्रा रिहन्ति धीतिभिः, गन्धर्वस्य ध्रुवे पदे। स्योना पृथिवी भवानृ-क्षरा, निवेशनी, यच्छाऽनः शर्म सप्रथः।। अतो देवा अवन्तु नो यतो विष्णु- र्विचक्रमे पृथिव्या सप्त धामाभिः। इदं विष्णु र्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम् समूढमस्य पांसुरे।। त्रीणि पदा विचक्रमे विष्णुर्गोपा अदाभ्यः, अतो धर्माणि धारयन्। विष्णोः कर्माणि पश्यत यतो व्रतानि पस्पृशे, इन्द्रस्यः युज्यः सखा।**

तत् विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः, दिवीव चक्षुर-आततम्।। तत्-विप्रासो विपन्यवो जागृवांसः समिन्धते-विष्णोर्यत् परमं पदम्।। ॐ गायत्र्यै नमः, ॐ भुर्भूवः स्वः-तत्-सवितु-र्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात् (तीन बार) पढ़ें।

क्षेत्रपालों को अर्घ डालते हुये पढ़ें:- अश्वमेधे घोराणामार्षम्।। ॐ द्रष्ट्रे नमः, उपद्रष्ट्रे नमोऽनुद्रष्ट्रे नमः, ख्यात्रे नमः उपख्यात्रे नमो, नुक्शास्त्रे नमः, शृण्वते नमः, उपशृण्वते नमः, सते नमः, असते नमो, जाताय नमो, जनिष्यमानाय नमो, भूताय नमो, भविश्यते नमः, चक्षुषे नमः, श्रोत्राय नमो, मनसे नमो, वाचे नमो, ब्रह्मणे नमः, शान्ताय नमः, तपसे नमः।। भूतंभव्यं भविष्यत्-वषट्-स्वाहा नमः, ऋक्-साम-यजु-र्वषट् स्वाहा नमो, गायत्री त्रिष्टुप् जगती वषट् स्वाहा नमः। पृथिव्यन्तरिक्षं द्यौर्वषट् स्वाहा नमः। अन्नं कृषिवृष्टिः वषट् स्वाहा नमः, पिता पुत्रः पौत्रो वषट् स्वाहा नमः। प्राणो व्यानोऽपानो वषट्स्वाहा नमो, भूर्भुवः स्वर्वषट् स्वाहा नमः। यो विश्व-चक्षुर्-उत-विश्वतो मुखो विश्वतो हस्त, उत विश्वतस्पात्। सं बाहुभ्यां धमते संपतत्रै-र्द्यावापृथिवी जनयन् देव एकः।। ॐ आब्रह्मन्-ब्राह्मणो ब्रह्म-वर्चस्वी जायताम्-अस्मिन्- राष्ट्रे, राजन्य इषव्यः शूरो महारथो जायतां, दोग्ध्री धेनु-र्वोढा- नड्वान्-आशुः सप्ति-र्जिष्णू- रथेश्ठः, पुरन्ध्रि-र्योषा, सभेयो, युवास्य यजमानस्य वीरो जायतां निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु फलवतीर्न ओषधयः पच्यन्तां योगक्षेमो नः कल्पताम्।। कलश पर अर्घ चढ़ाते

हुये पढ़ेः- "इषे त्वोर्जे त्वेति ब्रह्मणः-" इषे त्वार्जे त्वां वायवः स्थो, पायवः स्थ देवो वः, सविता प्रार्पयतु श्रेष्ठतमाय कर्मणे, आप्यायद्धव-मध्न्या देवभागं, प्रजावतीरन-मीवा- अयक्ष्मा मावस्ते न ईशत माघशंसः, परिवो रुद्रस्य हेति-र्वृणक्तु, ध्रुवा-अस्मिन्-गोपतौ स्यात् ब्रह्वी-र्यजमानस्य पशुन्-पाहि-यजमानस्य पशुपा असि, देवस्य त्वा सवितुः प्रसवे-श्विनोबाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्यां-आदधे, गोषदसि प्रत्युष्ठं रक्षः, प्रत्युष्टरातिः प्रेयमागा-द्धिषणा बर्हिरुछ मनुना कृता, स्वधया वितष्टा उर्वन्तरिक्षं वीहीन्द्रस्य परिषू-तमसि माधो, मोपरि, परस्त ऋद्धया, स मा च्छेत्ता, ते मा रिषत् देवबर्हिः शतवल्शं विरोह सहस्रवल्शं विवयं रुहेम, आदित्या, रास्नासीन्द्राण्या सन्नहन्नं पूषा ते ग्रन्थिं ग्रथ्नातु, स ते मा स्थात्-इन्द्रस्य त्वा बाहुभ्यां-उद्यच्छे बृहस्पतेस्त्वा मूर्ध्ना हरामि देवं गममसि, तदा हरन्ति कवयः, पुरस्तात्-देवेभ्यो जुष्टं-इह बहिर्-आसदे, वसोः पवित्रमसि शतधारं वसूनां पवित्रमसि सहस्रधारं-अय क्ष्मा वः प्रजया संसृज़ामि रायस्पोषेण बहुला भवन्तीः। मधुमत् धृतवत पिन्वमाना जीवा जीवन्तीर्- उपतः सदेम, मातरिश्वानो घर्मोसि द्यौर्-असि पृथिव्यसि विश्वधाया परेण, धाम्ना हनुतासि माह्वाः, सा विश्वायुः सा विश्व्यचाः सा विश्वधाया हुतस्तोको हुतो, द्रप्सोग्नये बृहते नाकाय स्वाहा, द्यावा-पृथिवीभ्यां संपृच्यध्वं-ऋतावरी, ऊर्मिणा मधुमत्तमा मान्द्राधानस्य सातयः, इन्द्रस्य त्वा भागं, सोमेना-तनत्-म्यदस्तम्-असि विष्णवे-विष्णो हव्यं रक्षस्वापो जागृत। महितृणां मवोस्तु द्युम्नं मित्रस्यार्यम्णः, दुराधर्षं

वरुणस्य, नहि तेषाममाचन नाध्वसु वरणेषु ईशे रिपुर-अधशंसः, यस्मै पुत्रासो अदितेः प्रजीवसे मर्त्यीय ज्योति-यच्छन्त्यः जस्रम्-सोमानं स्वरणं कृणुहि ब्रह्मणस्पते, कक्षीवन्तं य औषजो यो रैवाण्यो अमीवहा वसुवित्-पुष्टिवर्धनः सनः सिषक्तु यस्तुरः मानः शंसो अररुषो धूर्तिः प्राणङ् मर्त्यस्य रक्षाणो ब्रह्मणस्पते।

अब प्रणीतपात्र में जो कलश के समाने दायें तरफ है, उस में तिल अक्षत पुष्प अर्घ और तीन मन्त्रों से तीन फूल डालते हुये पढ़ें:-

सं वः सृजामि हृदयं संसृष्टं मनो अस्तु वः। (1) संसृष्टास्तन्वः सन्तु वः संसृष्टः प्राणो अस्तु वः (2) संय्यावः प्रियास्तन्वः सं प्रिया हृदयानि वः। आत्मा वो सं प्रियः संप्रियास्तन्वो मम। (3) प्रणीतपात्र के दुर्भ अथवा विष्टर से कलश और क्षेत्रपालों को छीटें देते हुये पढ़ें: अग्नेर-आयुर-असि तस्य ते मनुष्या आयुष्कृतस्-तेन-अस्मै अमुष्मै आयु-र्धेहि। इन्द्रस्य प्राणः स ते प्राणं ददातु यस्य प्राणस्तस्मै ते स्वाहा। पितृणां प्राणस्ते ते प्राणन्ददतु येषां प्राणस्तेभ्यो वः स्वाहा। मरुतां प्राणास्ते ते प्राणन्ददतु येषां प्राणस्तेभ्यो वः स्वाहा। विश्वेषां देवनां प्राणास्तेते प्राणन्ददतु येषां प्राणस्तेभ्यो वः स्वाहा। प्राजापतेः प्राणः परमे-मेष्ठिनः प्राणस्तौ-ते प्राणं-दत्तां ययो-प्राणस्ताभ्यां वां स्वाहा।। यदऽसर्पस्-तत्सर्पिर्-अभवो-यत्-नवमैः तत्-नवनीतम् अभवो-मत्-अद्रि-यथा-तत्-घृतम्-अभवो। घृतृस्य धाराम्- अमृतस्य-पन्थामिन्द्रेण दत्तां प्रयन्त मरुद्भिः। तत्त्वा विष्णुरन्वपश्यत्-तत्त्वेडा-गव्यैर-अयत्। पावमानेन त्वा स्तोमेन गायत्र्या वर्तन्या पांशोवीर्येणोद्धराम्यसौ।

बृहता त्वा रथन्तरेण त्रिष्टुभा वर्तन्या शुक्रस्य वीर्येणोत्सृजाम्यसौ। अग्नेस्त्वा मात्रया जगत्या वर्तन्या देवस्त्वा सवितोन्नयतु जीवातवे जीवनस्याया असौ। देवा आयुष्मन्तस्ते-अमृतेना आयुष्मान्तस्तेषाम्-अयम्-आयुषा-आयुष्मान्-अस्त्वसौ। ब्रह्मायुष्मत्-तत्-ब्राह्मणैः- आयुष्मत्-तस्यायम्- आयुषा-आयुष्मान्-अस्त्वसौ। अग्निर्-आयुष्मान्-स वनस्पतिभिर्-आयुष्मान्-तस्यायम्-आयुषा-युष्मान्-अस्त्वसौ। यज्ञ आयुष्मान्-स-दक्षिणाभिः आयुष्मान- तस्यायम्-आयुषा-आयुषामन-अस्त्वसौ। ओषधयः आयुष्मतीः-ता-अद्भिर्-आयुष्मती-स्तासाम-अयम्-आयुषा-युष्मान्-अस्त्वसौ इमम्-अग्न-आयुषे वर्चसे कृधि तिग्ममो जो वरुण संशिशाधि। मातेवास्मा अदिते शर्मयच्छ विश्वेदेवा जरदष्टिर्यथासत्।। अश्विनो प्राणस्तौते प्राणं दत्तां तेन जीव, मित्रावरुणयोः प्राणस्तौ ते प्राणं दत्तां तेन जीव बृहस्पतेः प्राणः स ते प्राणं दत्तात् तेन जीव। अब पूजा स्थान के सभी दिशाओं को अर्घ तिल अर्पण करते हुए तथा सभी सामग्री को छींटे देते हुये पढ़ेः- ये देवाः पुरः संदोग्निनेत्रा रक्षोहणस्ते नः पान्तु ते नोऽवनतु तेभ्यः स्वाहा। ये देवा दक्षिणात् सदोयमनेत्रा रक्षोहणस्ते नः पान्तु ते नोवन्तु तेभ्यः स्वाहा। ये देवाः पश्चात् सदो मरुत् नेत्रा रक्षोहणस्ते नः पान्तु ते नो वन्तु तेभ्यः स्वाहा। ये देवा उत्तरात् सदो मित्रावरुण नेत्रा रक्षोहणस्तेनः पान्तु नोवन्तु तेभ्यः स्वाहा। अपने आप को तिलक लगाते हुये पढ़ेः-

अध्वर्योयं यज्ञो अस्तु देवा ओषधीभ्यः पशुभ्यो मे धनाय। विश्वस्मै भूताय ध्रवो अस्तु देवाः स पिन्वस्व घृतवत्-देवयज्ञ। अर्घफूल चढ़ाते हुये

पढें:- इहैवैधि मा पच्योष्ठाः पर्वता इवाविचाचलत्। इन्द्र इहेव ध्रुवः- तिष्ठेह यज्ञमुदारय। दो दर्भ के तिनके अपने आसन के रूप में डालते हुये पढें:- इमम-इन्द्रो-अदीधरत्-ध्रुवं-ध्रुवेण हविषा हविः। तस्मै सोमे अधिव्रुत्-तस्मा उ ब्रह्मणस्पतिः (कलश को आसन डालते हुये पढें:-) ध्रुवा द्यौर्ध्रुवा पृथ्वी ध्रुवासः पर्वता इमे। ध्रुवं विश्वमिदं, जगत् ध्रुवो राजा विशामसि। भूमि को तिलक फूल और अक्षत लगाते हुये पढे:- मही द्यौः पृथ्वी च न इमं यज्ञं मिमिक्षताम्। पिपृतां नो भरीमभिः, (आकश को) बडित्था पर्वतानां क्षेत्रं बिभर्षि पृथिवि प्रया भूमिं प्रवत्वति मह्ना जिनोषि महिनि - (कलश को)- निषुसीद गणपते गणेषु त्वामाहु-विर्प्रतमं कवीनाम्। न ऋते त्वत्क्रियते किंचनारे महामर्कं मधवन् चित्रमर्च। कुमारं माता सुवतिः समुब्धं गुहा बिभर्ति न ददाति पित्रे। अनीकमस्य नमिनज्जनासः पुराः पश्यन्ति निहित-मरतौ। अश्वपूर्वां रथमध्यां हस्तिनाद- प्रमोदिनीम्। श्रियं देवीमुपह्वये श्रीर्मां देवीः जुषताम्। इयं शुष्मेभि-र्बिसखा इवारुजत्-सानु-गिरीणान्त विश्वभिर-ऊर्मिभिः। पारावतघ्नीम्-अवसे सुवृक्तिभिः-सरस्वतीम् आविवासेम धीतिभिः। कांस्यस्मितां हिरण्य-प्राकाराम-आर्द्रां ज्वलन्तीं तृप्तां तर्पयन्तीम् पद्मे स्थितां पद्मवर्णां ताम्-इहोपह्वये श्रियम्। विशवकर्मा विश्वदेवो विश्व जित विश्वदर्शितः। ते त्वा घृतस्य धारया श्रैष्ठाय समसूषत। ब्रह्मा देवानां पदवीः कवीनाम्-ऋषिर्विप्राणां महिषो मृगाणाम्। श्येनो गृद्रणां स्वधितिः-वनानां सोमः पवित्रम् अत्येति रेभन्। प्रतत् वष्णुः स्तवते वीर्येण मृगो न भीमःकुचरो गिरिष्ठाः।

यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्व-धिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा। यो रुद्रो अग्नौ, योऽप्सु य ओषधीषु यो वनस्पतिषु। योरुद्रो विश्वा भुवना विवेश तस्मै रुद्राय नमो अस्तु देवाः।। अग्निमीडे पुरोहितं यज्ञस्य देवम्-ऋत्विजम्-होतारं रत्नधातमम्।। इषे त्वोर्जे त्वा वायवः स्थो पायवः स्थ देवो वः सविता प्रार्पयत, श्रेष्ठतमाय कर्मणे।। अग्न आयाहि वीतये गृणानो हव्यदातये निहोता सत्सि बर्हिषि। शन्नो देवीर्-अभीष्टय आपो भवन्तु पीतये शंय्योरऽभि-स्रवन्तु नः। आहं पितृन् सुविदत्रां अवित्सि न पातञ्च विक्रमणंच विष्णोः बर्हिषदो ये स्वधया सतुस्य भाजन्त पित्वस्त इहागमिष्ठाः।। वषट्ते विष्णवास आकृणोमि तन्मे जुषस्व शिपिविष्ट हव्यम्। वर्धन्तु त्वा सुष्टुतयो गिरो मे यूयं पात स्वस्तिभिः सदा

नः। फाल्गुने शक्ति सहिताय चक्रिणे नः। क्रियासहिताय दामोदराय नमः। दुर्गायै नमः। त्र्यम्बकाय नमः। वरुणाय नमः। यज्ञपुरुषाय नमः। अग्निष्वान्तादिभ्यः पितृगणदेवाभ्यो नमः।। रात्रीं प्रपद्ये जननीं सर्वभूत निवेशिनीम। भद्रां भगवतीं कृष्णां विश्वस्य जगतो निशाम्। संवेशिनी संयमीं ग्रहनक्षत्रमालिनीम्। प्रापन्नोहं शिवां रात्रीं भद्रे पारमशीमहि नमः। कालरात्र्यै नमः। तालरात्र्यै नमः, राज्ञिरात्र्यै नमः, शिवरात्र्यै नमः। यो रद्रो अग्नौ य अप्सु य ओषधीषु यो वनस्पतिषु। यो रुद्रो विश्वाभुवना विवेश तस्मै रुद्राय नमो अस्तु देवाः।। क्षेत्रस्य पतिना वयं हितेनेव जायमसि गामश्वं पोषयित्वा स नो मृडातीदृशे। द्वादश्यां देवीपुत्र हेरकनाथाय, त्रयोदश्यां देवीपुत्र वटुकनाथाय, त्रिपुरान्तकाय, भुतबलेभ्यः,

वेतालराजाय अग्निवेताल राजाय, अग्निजिह्वाय, बहुखातकेश्वराय, करालाय स्थान क्षेत्रपालाय कामाख्याय मंगलराजाय एकपादाय योगिनीबलेभ्यो, भीमरूपिणो विश्वक्सेनाय, तारकाख्याय, जयक्-सेनाय हाटकेश्वराय, तेजाय, राजराजेश्वराय चण्डाय समस्तशिवरात्रीयागदेवताभ्यः विष्णु पञ्चायतन-देवताभ्यः अभयंकारीदेव्यै क्षेमंकरीभवान्यै सर्वशत्रुघातिन्यै इहराष्ट्राधिपतये आनन्देश्वर भैरवाय तिलतण्डुलमात्रं दधिमधुमिश्रं ॐ नमो नैवेद्यं निवेदयामि नमः।

(कलश पर फल अर्घ चढ़ाते हुये पढें):- (1) हिरण्यगर्भः समवर्तताग्ने भूतस्य जातः पतिर-एक आसीत् स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम (2) यः प्राणतो निमिषतश्च राजा पतिर्विश्वस्य जगतो बभूव। ईशेयो अस्य द्विपदश्च-तुष्पदः कस्मै देवाय हविषा विधेम। (3) य ओजदा बलदा यस्य विश्व उपासते प्रशिषं यस्य देवाः। यस्य छायामृतं यस्य मृत्युः कस्मै देवाय हविषा विधेम। (4) येन द्यौर्-उग्रा पृथिवी दृढा येन सुस्तम्मितं येन नाकम्। यो-अन्तरिक्षं विममेवरीयः कस्मै देवाय हविषा विधेम। (5) य इमे द्यावा पृथिवी तस्तभाने आधारय द्रोधसी रेजमाने। यस्मिन् नधि वितताः सूर एति कस्मै देवाय हविषा विधेम। (6) यस्येमे विश्वे गिरयो महित्वा समुद्रं रसया सहाहुः। दिशो यस्य प्रदिशः पञ्चदेवी कस्मै देवाय-हविषा विधेम। (7) आपो ह-यन्महती विश्वम्-आयुः-गर्भं दधाना जनयन्तीर्-अग्निम्।। ततो देवानां निरवर्त-तासुर्-एकः कस्मै देवाय हविषा विधेम। (8) आ नः प्रजां जनयतु

प्रजापति-धार्ता दधातु सुमनस्यमानः। संवत्सर ऋतुभिश्चाक्लृपानो मयि पुष्टिं पुष्टिपतिर्दधातु।
(9) अर्चन्तस्वा हवामहे अर्चन्तः समिधीमहि। अग्नेर-अर्चतः ऊतये अर्चत प्रार्चत प्रियमेधसो अर्चत। अर्चन्तु पुत्रका उत पुरं न धृष्णाम्-अर्चत-अर्चत।

।।इति कलश पूजा।।

# शिव पूजा

भद्रपीठ या थाली में "सुञपुतलू" अथवा "पार्थिवेश्वर" रखकर नारी कचलू अथवा "खोसू" से पात्र में जलधारा डालते हुये पढ़ें:

ॐ अस्य श्री आसन-शोधन-मन्त्रस्य मेरुपृष्ठ-ऋषिः सुतलं छन्दछः कूर्मो देवता आसन-शोधने विनियोगः।

पृथ्वि माता को तिलक, फूल, चावल चढ़ाते हुये पढ़ें:-

प्रींपृथिव्यै आधार-शक्त्यै समालभनं गन्धोनमः, अर्घोनमः, पुष्पं नमः।

हाथ जोड़कर पढ़ें:- पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता, त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम्।

दर्भ के दो तिनके अनामिका अंगुलियों में रख कर गणेश जी का ध्यान रखते हुये पढ़ें:-

(1) शुक्लाम्बर-धरं विष्णुं शशिवर्णं चतुर्भु-जम्, प्रसन्न-वदनं ध्याये सर्व विघ्नोप-शान्ये। अभि-प्रीतार्थ-सिद्ध्यर्थं पूजितो यः सुरैर्-अपि, सर्व-विघ्न छिदे तस्मै गणाधि-पतये नमः।

(2) कर्पूर-गौरं करुणाव-तारं संसार-सारं भुजगेन्द्र-हारम्, सदा रमन्तं हृदयार-बिन्दे भवं भवनी-सहितं नमामि।

(3) गुरु-र्ब्रह्मा गुरु-र्विष्णु, गुरुः साक्षत्-महेश्वरः,

गुरुर्-एव, जगत्-सर्वं तस्मै श्री गुर-वे नमः, गुर-वे नमः, परम-गुर-वे नमः, परमेष्ठ-गुर-वे नमः, परमाचाया नमः, आदि-सिद्धिभ्यो नमः। दर्भ के दो तिनके पकड़कर अंगन्यास कीजियेः- हृदय को दोनों हाथों से छूते हुये पढें:- ॐ यो रुद्रो अग्नौ हृदयाय नमः, सिर को स्पर्शः- यो अप्सु य औषधीषु शिरसे स्वाहा, चोटी कोः- यो वनस्पतिषु शिखाये वष्ट् वस्त्रों को स्पर्श करते हुये पढ़ें:- यो रुद्रो विश्वाभुवना विवेश-कवचाय हुम्। नेत्रों को स्पर्श करते हुयेः- तस्मै रुद्राय नेत्राभ्यां वौषट्, चुटकी मारते हुये पढें:- नमोअस्तु देवा अस्त्राय फट्। चारों और तिल फेंकते हुये पढें:- अपसर्पन्तु ते भूतो ये भूता भुवि संस्थिताः, ये भूता विघ्नकर्त्तार-स्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया। प्रणायाम करके हृदय और मुख को जल की छींटे देतें हुये पढें:- तीर्थे-स्नेयं तीर्थम्-एव समानानां, भवति मानः, शंस्योर्-अरुरुषो धूर्तिःप्राणङ् मर्त्यस्य रक्षाणो ब्रह्मणस्पते।

अनामिका अंगुली पर पवित्र ऊपर की ग्रन्थि (पर्व) पर धारण करते हुये पढ़ें:-

वसोः पवित्रम्-असि श्यातधारं वसूनां पवित्रम्-असि सहस्रधारम, अयक्ष्मा वः प्रजया संसृजामि रायस्पोषेण बहुला भवन्ति।

यजमान को तिलक लगाते हुये पढ़ें:-

मन्त्रार्थाः सफलाः सन्तु पूर्णाः सन्तु मनोरथाः शत्रूणां बुद्धि-नाशोस्तु मित्राणाम्-उदयस्तव आयुर्-आरोग्यम्-ऐश्वर्यम्- एतत्-त्रितयम्- अस्तु ते जीव-त्वं शरदः शतम्। अपनी मध्यमा अंगुली से अपने आपको तिलक लगाते हुये पढ़े:-

परमात्मने पुरुषोत्तमाय पंच-भूतात्मकाय विश्वात्मने

**मन्त्र-नाथाय आत्मने नारायणाय-आधार-शक्त्यै समालभनं गन्धोनमः अर्घोनमः पुष्पंनमः।**

चोंग (दीप) को तिलक अक्षत और पुष्प चढ़ाते हुये पढ़ें:-

**स्वप्रकाशो महादीपः सर्वतस्तिमरा-पहः, प्रसीद मम गोविन्द दीपोयं परिकल्पितः।**

धूप को तिलक अर्घ पुष्प चढ़ाते हुये पढ़ें:-

**वनस्पति-रसो दिव्यो गन्धाढ्यो गन्ध वत्तमः आधारः सर्वदेवानां धूपोयं प्रति-गुह्यताम्।**

सूर्य देवता को निर्माल्य के थाल में अर्घ, चावल, फूल चढ़ाते हुये पढें:- **नमो धर्म निधानाय नमः स्वकृत-साक्षिणे, नमः प्रत्यक्ष देवाय भास्कराय नमोनमः।**

दर्भ सहित कटौरी से शिवलिंग अथवा सुज़्पुतलू पर जलधारा डालते हुये पढ़ें:-

**यत्रास्ति-माता, न पिता न बन्धुर्-भ्रातापि नो यत्र सुहृत्-जनश्च, न ज्ञायते, यत्र दिनं न रात्रि-स्तत्रात्मदीपं शरण प्रपद्ये। आत्मने नारायणाय-आधार-शक्तये धूप-दीप संकल्पात्-सिद्धिर्-अस्त् धूपो, नः दीपो नमः। ॐ तत्-सत्-ब्रह्म-अद्य तावत् तिथौ-अद्य, फाल्गुनमासस्य कृष्णपक्षस्य तिथौ-द्वादश्यां वासरा-नित्वायां महागणपतये कुमाराय श्रियै सरस्वत्यै लक्ष्म्यै विश्वकर्मणे द्वारदेवताभ्यः प्रजापतये ब्रह्मणे कलश-देवताभ्यः ब्रह्म, विष्णु-महेश्वर- देवताभ्यः चतुर्वेदेश्वराय सानुचराय मासपतये नारायणाय फाल्गुने शक्ति-सहिताय चक्रिणे क्रिया-सहिताय गोविन्दाय दुर्गायै त्र्यम्बकाय वरुणाय यज्ञ पुरुषाय अग्नि-ष्वातादिभ्यः पितृगण-देवताभ्यः भगवते भवाय देवाय, उग्राय देवाय, भीमाय देवाय,**

में हो तो मध्य नाड़ी दोष होता है, यदि दोनों वर-वधू का नक्षत्र अन्त्य नाड़ी की पंक्ति में हो तो अन्त्य नाड़ी दोष होता है। नाड़ी दोष विशेष हानिकारक माना जाता है।

## जाती देखने का चित्र

| देव जाति | अनू | मृग | श्रवण | पुनर्व. | रेवती | स्वाति | हस्त | तिष्या | अश्वि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मनुष्य जाति | पूषा | पूफा | पूभा. | उफा. | उषा | रोहि | भर | आद्रा | उभा |
| राक्षस जाति | मघा | आश्ले | धनि | कृति | ज्येष्ठा | मूला | शत | चित्रा | विशा |

देखने की विधिः- अनूराधा नक्षत्र होने पर देवजाति, ऐसे ही पूर्व फाल्गुनी नक्षत्र के लिए मनुष्य जाति, मघा नक्षत्र की राक्षस जातिः-

देव जाति + राक्षस जाति = मध्यम
राक्षस जाति + देव जाति = मध्यम
राक्षस जाति + मनुष्य जाति = अशुभ

मनुष्य जाति + देव जाति = शुभ
देव जाति + मनुष्य जाति = शुभ
मनुष्य जाति + राक्षस जाति = अशुभ

दोनों लड़के तथा लड़की की एक ही जाति का होना शुभफल होता है, विशेषतया यदि लड़की की जाति राक्षस हो और लड़के की मनुष्य जाति हो तो विशेष हानिकारक होती है।

## वधू-वर मिलाप सारिणी देखने की विधिः-

जन्मपत्री मिलान के लिए वर्ण, वश्य, तारा, योनि, ग्रहमैत्री, गण, भकूट, नाड़ी यह आठ मानिये पर्चे होते हैं यदि वर्ण आपस में (वधू वर का) मिले तो एक गुण मानिये। 1 अंक मिलता है, जब वश्य का आपस में मिलान होगा, तो

के दो अंक यानी 2 गुण मिलते हैं ऐसी ही क्रमशः तारा के मिलान में 3 गुण योनि के मिलान में 4 गुण होते हैं अर्थात् 8 पर्चो में क्रमशः 1+2+3+4+5+6+7+8 कुल मिलाकर 36 गुण होते हैं, वधू वर के मिलान में 36 में से 18 गुण मिले तो विवाह शुभफलदायक होगा।

सारिणी देखने के लिये दोनों लड़के, लड़की की जन्मराशि का ज्ञान होना आवश्यक है, मानिये लड़के की राशि है मेष और लड़की की राशि है मिथुन। मेष राशि वाले का नक्षत्र होगा अश्विनी, भरणी अथवा कृतिका और मिथुन राशि वाले का नक्षत्र होगा मृगशिर, आर्द्रा पुनर्वसु, सारिणी में देखिये हर राशि के नीचे नक्षत्र लिखे हैं। उदाहरण के रूप में मानिये लड़के की राशि है मेष और नक्षत्र है भरणी, ऐसे ही लड़की की राशि है मिथुन मानिये नक्षत्र है मृगशिर-सारिणी में देखिये:- भरणी नक्षत्र की खड़ी पंक्ति और मृगशिर की पड़ी पंक्ति जहां आपस में मिलती है वहां सारिणी में 18 दर्ज हैं, यानी वधू-वर के मिलान में 18 गुण हैं, इसलिये यह मिलान शुभ है। दूसरा उदाहरण देखिये, लड़के की राशि है सिंह और नक्षत्र है मघा, लड़की की राशि है कन्या और नक्षत्र है "हस्त" सारिणी में देखिये "मघा" नक्षत्र की खड़ी पंक्ति और हस्त की पड़ी पंक्ति में केवल 16 गुण मिलते हैं अतः मिलाप शुभ नहीं होगा।

## मंगल दोष विचार

1. शनि भौमोथवा कश्चित् पापोवा तादृशोभवेत्।
   तेष्वेव भवनेषु भौम दोष विनाशकृत्।।

   जिस जन्म कुण्डली में वह लड़की की हो या लड़के की 1, 4, 7, 8, 12वें घर में यदि मंगल हो उसी के जवाब में, जन्मचक्र से अथवा राशि चक्र से कोई क्रूरग्रह (यह आवश्यक नहीं मंगल ही हो) सूर्य, भौम, शनि, राहु इन्हीं घरों में यानी 1, 4, 7, 8, 12वाँ हों तो मंगल का दोष नहीं होता है।

2. "अजे लग्ने व्यये चापे पाताले वृश्चिके कुजे,
   द्यूने मृगे कर्किचाष्टे भौम दोषो न विद्यते।।"

   लड़के अथवा लड़की की कुण्डली में, लग्न में मेष राशि का मंगल हो, वृश्चिक का मंगल चौथा हो,

मकर राशि में सातवाँ हो, कर्क का आठवां हो, धनु का बारहवाँ हो तो भौम का यानी मंगल का दोष नहीं होता है।

3. सप्तमस्थो यदा भौमो गुरुणा च निरीक्षितः
तदातु सर्वसौरण्यं स्यात् मंगलीदोष नाशकृत्।।
यदि सातवाँ मंगल हो, उस पर बृहस्पति की दृष्टि हो तो मंगल का दोष नहीं होता है।
4. भौम यदि वक्री, नीच, अस्त अथवा शत्रु के घर में हो तो मंगल का दोष नहीं होता है।

## नाड़ी दोष अपवाद

1. लड़के अथवा लड़की का नक्षत्र यदि रेवती, रोहिणी, मृगशिर, तिष्या, कृतिका, उत्तराभाद्रपद्, श्रवणी, आर्द्रा तथा ज्येष्ठा हो तो नाड़ी दोष नहीं होता है।
2. यदि लड़के-लड़की में से एक की राशि कन्या और दूसरे की मिथुन, एक ही धनु, दूसरे की मीन, एक की तुला, दूसरे की राशि वृष हो तो नाड़ी दोष नहीं होता है।
3. वर तथा कन्या की राशि एक हो परन्तु नक्षत्र अलग-अलग हो तो नाड़ी दोष नहीं होता है अथवा वर तथा कन्या का नक्षत्र एक हो और राशि अलग-अलग हों तो नाडी दोष नहीं होता है।
4. नाड़ी दोष होने पर यदि पाद भेद हो तो भी नाड़ी दोष नहीं होता है।
5. वर और वधू के राशि स्वामियों अथवा नवांश स्वामियों की यदि आपस में मित्रता हो-तो राक्षस जाति तथा षष्ठाष्टक आदि का दोष नहीं होता है।

## यात्रा प्रकरण

*यात्रा के लिए उत्तम नक्षत्रः-* अश्विनी, पुनर्वसु, अनुराधा, तिष्या, मृगशिर, रेवती हस्त धनिष्ठा।

*यात्रा के लिए निषेध नक्षत्रः-* भरणी, कृतिका, आर्द्रा, आश्लेषा, मघा, चित्रा, स्वाति, विशाखा।

*यात्रा के लिये मध्यम नक्षत्रः-* रोहिणी, उत्तराफा॰, उत्तराषाढ़ा, उत्तरभा॰, पूर्वाफा, पूर्वाषा, ज्येष्ठा, मूला, शतभिषक्।

*यात्रा के लिये अशुभ योगः-* कालदण्डः धौम्यः, ध्वांक्षः, उन्मूलम्, मुस्लम्, मुद्रगरम्, काण्डः, क्षयः, शूलम्।

*यात्रा के लिये अशुभ चन्द्रमाः-* अपनी राशि से चौथा, आठवाँ, बारहवाँ।

**यदि यात्रा को जाना आवश्यक हो तोः-** बृहस्पतिवार, शुक्रवार, रविवार को रात्रि में यात्रा को जाने में कोई दोष न मानिये, ऐसी ही सोमवार, शनिवार और मंगलवार-इन तीन वारों का दोष दिन को न मानिये।

**वार दोष निवारण के लियेः-** रविवार को सुपारी खाकर यात्रा को जायें, सोमवार को दूध अथवा खीर, मंगलवार को आँवला अथवा कांजी, खट्टी पदार्थ, बुधवार को मीठा, बृहस्पतिवार को दही, शुक्रवार को कच्चा दूध, शनिवार को उड़द अथवा तहर।

## घातचन्द्र—घातवार

| मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन | राशि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 5 | 9 | 2 | 6 | 10 | 3 | 7 | 4 | 8 | 11 | 12 | चन्द्र |
| रवि | शनि | सोम | बुध | शनि | शनि | गुरु | शुक्र | शुक्र | भौम | गुरु | शुक्र | वार |

मेष राशि वालों के लिए पहला घात चन्द्रमा है, ऐसे ही रविवार भी घातवार है, घातचन्द्रमा केवल यात्रा के लिये निषेध है।

## यात्रा के लिए उत्तम योगिनी तथा चन्द्रमा

| दिशा | वार | बायें योगिनी | पीछे योगिनी | सन्मुख चन्द्रमा | दायां चन्द्रमा |
|---|---|---|---|---|---|
| पूर्व | रवि, भौम, बुध, गुरु, शुक्र | द्वितीया दशमी, | षष्ठी चतुर्द, | मेष, सिंह, धनु, | मकर, कन्या, वृष, |
| पशिचम | सोम; बुध, गुरु, शनि, | पंचमी, त्रायो, | प्रतिपदा, नवमी, | मिथुन, तुला, कुंभ | कर्क, वृश्चि, मीन |
| दक्षिण | सोम, भौम, बुध, शुक्र शनि | प्रतिपद् नवमी | द्वितीया, दशमी | मकर, कन्या, वृष, | मिथुन, तुला, कुम्भ |
| उत्तर | सोम, शुक्र, शनि, रवि | षष्ठी, चतुर्द | पंचमी, त्रयोदशी | कक, वृश्चिक, मीन | मेष, सिंह, धनु |

देखने की विधिः

# शत्रु मित्र चक्रम्

सूर्य का चन्द्रमा, भौम और गुरु मित्र है, शुक्र, शनि, राहु शत्रु है, बुध सूर्य का न शत्रु न मित्र हैं।

| ग्रह | सूर्य | चन्द्र | भौम | बुध | बृहस्पति | शुक्र | शनि | राहु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मित्र | चन्द्र भौम गुरु | सूर्य बुध | सूर्य चन्द्र गुरु | सूर्य शुक्र राहु | सूर्य चन्द्र भौम | बुध शनि राहु | बुध शुक्र राहु | बुध शुक्र शनि |
| शत्रु | शुक्र शनि राहु | राहु | बुध राहु | चन्द्र | बुध शुक्र | सूर्य | सूर्य चन्द्र भौम | सूर्य चन्द्र भौम |
| सम | बुध | भौम शुक्र गुरु, शनि | शुक्र शनि | भौम गुरु शनि | शनि राहु | भौम गुरु | गुरु | गुरु |

**जन्म राशि की प्रधानता**

विवाहे सर्वमांगल्ये यात्रादौ ग्रह गोचरे। जन्म राशेः प्रधानत्वं नाम राशि न चिन्तयेत्।।
विवाहादि समस्त मंगल कार्य, यात्रा ग्रह दशा इत्यादि में जन्म राशि की ही प्रधानता है नाम राशि की नहीं। इस कारण जन्म राशि को ही देखना चाहिये।

# बारह राशियों का वर्ष फ़ल तथा मासिक फल 2015-16 के लिए

## मेष (Aries) राशि का वर्षफल



| नक्षत्र | अश्विनी | | | | भरणी | | | | कृतिका |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चरण | 1 | 2 | 3 | 4 | 1 | 2 | 3 | 4 | 1 |
| नामाक्षर | चु | चे | चो | ला | ली | लू | ले | लो | अ |

वर्ष के आरम्भ पर बारहवें भाव में सूर्य, चन्द्र तथा मंगल का एक साथ बैठना शरीर सुख का सूचक नही है दसवे भाव में बुध तथा पहले भाव में शुक्र होने से किसी नये पद की प्राप्ति, शत्रुओं को पराजय का सुख, व्यवसाय में वृद्धि, मानसिक सुख शन्ति के साथ साथ उत्तम गृह सुख, हर तरफ मान में वृद्धि, जनहित कार्यों में वृद्धि, पहले भाव में शुक्र होने से सुख और धन की प्राप्ति, शत्रु का नाश, विवाह अथवा पुत्र जन्म का योग, विध्याध्ययन में सफलता सब प्रकार के आमोद-प्रमोद और वैभव विलास की प्राप्ति, सत्यता की ओर झुकाव, व्यापार में वृद्धि जलीय पदार्थों तथा सुगन्धित द्रव्यों तथा फेन्सी गुडस से लाभ इत्यादि। गोचर चक्र के शुभाशुभ ग्रहों पर विचार करने से प्रतीत होता है कि मेष राशि वालों का यह वर्ष संघर्षमय होते हुये भी सफलता का ही वर्ष रहेगा। वर्ष के आरम्भ पर अस्वस्थ होने के कारण

वृ मे मी सू चं भौ के मि कुं क शु म बु गु तु सिं धं कं वृं रा श

मानसिक चिन्ता का योग तथा फजूल खर्च का योग। यदि आप किसी प्रकार का कारोबार करते हैं तो पैसा फस जाने का योग। यदि आप को जायदाद सम्बन्धित कोई समस्या है तो वह अवश्य हल होगी और आप लाभ में रहेगें। आप की आर्थिक स्थिति भी सन्तोषजनक रहेगी, गृहस्थी होने पर गृहस्थ सुख का उत्तम योग किसी नवजात शिशु के आगमन का योग जिस की प्रतीक्षा आप बहुत समय से कर रहे हैं। विद्यार्थियों के लिये हर प्रकार से सफलता देने वाला वर्ष। यदि आप किसी

प्रकार की ट्रेंनिग इत्यादि करना चाहते हैं तो थोडा सा प्रयत्न करने से सफलता अवश्य होगी। क्रूर ग्रहों को शान्त करने के लिये वैष्णव रहना ज़रूरी है तथा इस मन्त्र का उच्चारण नित्य किया करें।

*ॐ ह्रीं श्रीं श्री लक्ष्मी नारायणाय नमः।*

## मेष राशि का मासिक फल

**अप्रैल** मास के आरम्भ पर ग्रहों की अस्तव्यस्ता के कारण यह मास संघर्ष के माहोल में ही गुज़रेगा। विशेषतौर से पहले भाव का भौम बारहवें भाव का सूर्य तथा बुध आप को अस्वस्थ रख सकता है जो आप के लिये चिन्ता का कारण बनेगा।

**मई** शरीर सम्बन्धित स्थिति इस मास में भी गत मास की तरह ही चिन्ता जनक है परन्तु शेष ग्रहों की स्थिति को देखते हुये किसी प्रकार के भय का कोई योग नहीं है आप की आर्थिक स्थिति भी सन्तोषजनक ही रहेगी, गृहस्थी होने पर गृहस्थ सुख का योग।

**जून** ग्रहों में विशेष फेरबदल होने के कारण यह महीना हर प्रकार से शान्ति के माहोल में गुज़रेगा, शरीर सुख का उत्तम योग, यदि आप को जाईदाद सम्बन्धित कोई समस्या है उस का समाधान निकलने का योग। नौकरी पेशा होने पर पदोन्नति का योग। विद्या प्राप्ति के लिये उत्तम महीना।

**जुलाई** शुभाशुभ ग्रहों पर विचार करने से विदित होता है कि यह मास हर प्रकार से सुख और शान्ति के माहोल में गुज़रेगा, नौकरी पेशा होने पर दरबार में आदर व मान का योग, यदि आप नौकरी की तलाश में हैं इस मास में इस प्रकार के कागजात हरकत में आ सकते है।

**अगस्त** मास के आरम्भ पर मंगल चौथे भाव में आया है जो शरीर सुख का सूचक नही है यदि आप को जातक से किसी अच्छे ग्रह की दशा चल रही है तो किसी प्रकार के भय का कोई योग नही। शुभ ग्रहों का पलडा भारी होने के कारण यह महीना शान्ति के माहोल में गुज़रेगा।

**सप्तम्बर** बारवें भाव का चन्द्रमा तथा केतु और आठवें भाव का शनि देव आप को हर समय अशान्त रख सकता हैं।

फजूल परेशानी का योग, शनि देव पाचवें भाव को देख रहा हैं जिस के कारण सन्तान सम्बन्धित कोई परेशानी का योग। किसी शुभ कार्य पर धन खर्च का योग, विद्यार्थियों के लिये सफलता का महीना।

**अक्टूबर** मास के आरम्भ पर शुभ ग्रहों का पलडा भारी होने के कारण यह महीना हर प्रकार से शान्ति के माहोल में गुज़रेगा। आप की आर्थिक स्थिति भी सन्तोष जनक रहेगी। आप जो भी काम करते हैं आप का काम अच्छी प्रकार से चलता रहेगा।

**नवम्बर** मास के आरम्भ पर पाचवें भाव में चार ग्रहों चन्द्रमा, भौम, बृहस्पति तथा शुक्र का एक साथ आना शुभ योग का सूचक है बहुत देर से रुका हुआ कार्य अवश्य चल पडेगा। घर पर कोई शुभकार्य करने का प्रौग्राम बन सकता है।

**दिसम्बर** आठवें भाव का सूर्य, बुध तथा शनि शरीर सुख का सूचक नही है प्रायः सर दर्द अथवा आंखों में तकलीफ रह सकती है परन्तु बृहस्पति त्रिकोण में होने से किसी प्रकार के भय का कोई योग नही है यदि आप किसी प्रकार का कारोबार करते हैं उस में हर प्रकार से लाभ।

**जनवरी** नये वर्ष के आरम्भ पर ग्रहों में कुछ बदलाव आने के कारण यह महीना हर प्रकार से सुख और शान्ति के माहोल में गुज़रेगा, आप की आर्थिक स्थिति भी ज्यूं की ज्यूं रहेगी। आप का प्रत्येक कार्य सन्तोषजनक रहेगा। विद्यार्थियों के लिये सफलता का महीना।

**फरवरी** मास के आरम्भ पर सभी ग्रहों को राहु तथा केतु ने अपने घेरे में रखा है जो आप के लिये हर प्रकार से लाभप्रद रहेगा। आप जो भी कार्य करते हैं उस में आशा से अधिक लाभ तथा सफलता। स्त्री पक्ष के शरीर की ओर से थोडी चिन्ता।

**मार्च** आठवें भाव में चन्द्रमा, भौम का एक साथ होना शरीर सुख के लियें अशुभ माना गया है परन्तु आठवें भाव का शनि दीर्घायु का सूचक तथा शुभ माना गया है ऐसा मिला जुला योग होने पर भी शरीर के विषय में सावधान रहने की जरूरत है।

# वृष (Taurus) राशि का वर्षफल



| नक्षत्र | कृतिका | | | रोहिणी | | | | मृगशिरा | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चरण | 2 | 3 | 4 | 1 | 2 | 3 | 4 | 1 | 2 |
| नामाक्षर | इ | उ | ए | ओ | वा | वि | वृ | बे | वो |

वर्ष के आरम्भ पर सात ग्रहों का शुभ स्थिति में होना वृष राशि वालों के लिये हर प्रकार से शुभ फल को दर्शाता है गोचर चक्र फलित के अनुसार ग्यारहवें भाव में सूर्य, चन्द्रमा, तथा भौम के होने से हर प्रकार का लाभ, धन प्राप्ति, उत्तम भोजन, नवीन पद, आध्यात्मिक एवं मांगलिक कार्यों का होना, वृद्धि, व्यापार में पर्याप्त लाभ, मित्रों से लाभ, स्त्री सुख तरल पदार्थों से आय और वृद्धि, आरोग्य और धन लाभ, आय में आशातीत वृद्धि, भूमि आदि से लाभ, भाइयों की ओर से लाभ, कार्यों में सफलता का योग, व्यवसाय में वृद्धि, मानसिक सुख शान्ति के साथ साथ उत्तम गृह सुख, हर ओर मान में वृद्धि, जनहित कार्यों में वृद्धि इत्यादि।




गोचर चक्र के ग्रहों को वेधाष्टकवर्ग की कसौटी पर परखने से विदित होता है कि वृष राशि वालों के लिये यह वर्ष शुभ सन्देश लेकर आया है विशेष तौर से शारीरिक सुख का योग आप जो भी कार्य करते है उस में आदर व मान के साथ साथ पदोन्नति का योग। कारोबारी होने पर आशा से अधिक लाभ का योग यदि आप अपने कारोबार को बडाना चाहते हैं तो ग्रह आप के अनुकूल हैं इस समय को हाथ से जाने मत दो। यदि आप को सन्तान सम्बन्धित किसी प्रकार की समस्या है तो इस वर्ष उस समस्या का समाधान आवश्य निकलेगा, घर पर कोई शुभकार्य करने का परोग्राम बनेगा, यदि आप किसी सामाजिक संगठन के साथ जुडे हुये है तो वहां पर हर प्रकार से आदर व मान का योग। विद्यार्थियों के लिये हर प्रकार से सफलता देने वाला वर्ष। क्रूर ग्रहों को शान्त करने

के लिये निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण नित्य करें।

ॐ गोपालाय उत्तरध्वजाय नमः।

## वृष राशि का मासिक फल

**अप्रैल** बारहवें भाव का भौम शरीर को अस्वस्थ रख सकता है परन्तु किसी विशेष भय का कोई योग नहीं हैं आप जो भी कार्य करते है आप का कार्य अच्छी प्रकार से चलता रहेगा तथा आर्थिक स्थिति भी सन्तोषजनक रहेगी, गृहस्थी होने पर गृहस्थ की ओर से शान्ति। विद्या प्राप्ति के लिये उत्तम महीना।

**मई** ग्रहों की शुभाशुभ स्थिति के अनुसार शरीर अस्वस्थ रहने का योग विशेषतौर से रक्त विकार अथवा सर दर्द का योग। यदि जातक में किसी अच्छे ग्रह की दशा चल रही है तो किसी प्रकार के भय का कोई योग नहीं। सातवें भाव में शनि का होना गृहस्थ सुख का सूचक हैं, विद्यार्थियों के लिये सफलता देने वाला महीना।

**जून** पहले भाव में सूर्य, भौम तथा शुक्र का एक साथ होना आप के स्वभाव में चिडचिडापन ला सकता है जो कि आप के लिये परेशानी का कारण बन सकता है। आप जो भी कार्य करते हैं वह अच्छी प्रकार से चलता रहेगा। आप की आमदनी भी सन्तोषजनक ही रहेगी।

**जुलाई** मास के आरम्भ पर ग्रहों में बदलाव आने के कारण यह महीना संर्घष के माहोल में ही गुज़रेगा। आप जो भी कार्य करते है बिना रुकावट के सफलता का कोई योग नहीं। यदि आप कारोबार करते हैं तो अपने कारोबार को सीमित रखे ऐसा न हो कि आप को हानि का मुंह देखना पडे।

**अगस्त** शुभाशुभ ग्रहों की स्थिति एक जैसी होने के कारण यह मास हर प्रकार से शान्ति के माहोल में ही गुज़रेगा, आप कारोबार करते हैं या नौकरी, आप का कार्य अच्छी प्रकार से चलता रहेगा, आप की आर्थिक स्थिति भी आशानुरूप ही रहेगी, गृहस्थी होने पर गृहस्थ सुख का उत्तम योग।

**सप्तम्बर** तीसरे भाव में भौम तथा शुक्र होने से साहस में वृद्धि, शत्रुओं पर विजय यदि आप नौकरी करते हैं तो पदोन्नति का योग। अपने अफसर लोगों के साथ उठने बैठने

का अवसर मिलेगा जो आप के लिये हर प्रकार से लाभदायक रहेगा, आप की आर्थिक स्थिति में विशेष बदलाव का कोई योग नही है।

**अक्टूबर** मास के आरम्भ पर शुभाशुभ ग्रहों पर विचार करने से मालूम होता है कि यह मास हर प्रकार से सुख और शान्ति के माहोल में गुज़रेगा यदि आप को सन्तान पक्ष से किसी प्रकार की चिन्ता है तो उस का समाधान इस मास से अवश्य हो गा। विद्यार्थियों के लिये हर प्रकार से सफलता देने वाला महीना।

**नवम्बर** चौथे भाव में चार ग्रहों चन्द्रमा, भौम, बृहस्पति तथा शुक्र का एक साथ होना शुभ फल का ही सूचक है यदि आप को जमीन जाईदाद का कोई मसला है तो वह इस मास में हल हो सकता है यदि आप किसी प्रकार की जाईदाद खरीदना चाहते हैं तो समय जाया मत कीजिये, ग्रह आप के अनुकूल है।

**दिसम्बर** मास के आरम्भ पर अशुभ ग्रहों का पलडा भारी होने के कारण यह मास कुछ अशान्ति के वातावरण में ही गुज़रेगा। बने बनाये कार्य बिगड सकते है परन्तु किसी प्रकार के हानि का कोई योग नहीं है गृहस्थी होने पर गृहस्थ की ओर से लाभ तथा मानसिक शान्ति का योग।

**जनवरी** मास के आरम्भ पर छठे भाव में भौम आने से शत्रु पक्ष आप पर हावी नही हो सकता है जिस कारण दफतर का माहोल आप के अनुकूल रहेगा तथा दरबार में हर समय आदर व मान का योग। कारोबारी होने पर आशा से अधिक लाभ की सम्भावना विद्या प्राप्ति के लिये उत्तम महीना।

**फरवरी** ग्रहों में खास बदलाव न आने के कारण यह मास भी गतमास की तरह शान्ति के वातावरण में ही गुज़रेगा। आप जो भी कार्य करते हैं आप का काम अच्छी प्रकार से चलता रहेगा यदि आप नौक़री की तलाश में हैं तो थोडा सा प्रयत्न करने से आप का यह कार्य अवश्य सिद्ध होगा।

**मार्च** मास के आरम्भ पर अशुभ ग्रहों का पलडा भारी होने के कारण यह मास कुछ अस्तव्यस्त स्थिति में ही गुज़रेगा, गृहस्थ पक्ष की ओर से परेशानी का योग अथवा गृहस्थ के किसी सदस्य के शरीर की ओर से चिन्ता का योग। अशुभ ग्रहों का प्रभाव आप की आर्थिक स्थिति पर नहीं होगा।

# मिथुन (Gemini) राशि का वर्षफल



| नक्षत्र | मृगशिरा | | आर्द्रा | | | | पुनर्वसु | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चरण | 3 | 4 | 1 | 2 | 3 | 4 | 1 | 2 | 3 |
| नामाक्षर | क | कि | कु | घ | ङ | छ | के | को | ह |

वर्ष के आरम्भ पर पांच ग्रहों का शुभ स्थिति में होना तथा मंगल का वेध में होना शुभ फल को दर्शाता हैं। गोचर फलित के अनुसार दसवें भाव में सूर्य तथा चन्द्रमा होने से धन, स्वास्थ्य, मित्रादि का सुख, राज्याधिकारियों और प्रतिष्ठित लोगों से मित्रता, सज्जनों द्वारा लाभ, प्रत्येक कार्य में सफलता, पदोन्नति का सुअवसर, मान गौरव की प्राप्ति, अभीष्ट की सिद्धि, स्वस्थ शरीर, राज्य की ओर से धन और सम्मान की प्राप्ति, नौकरी में पदोन्नति, उत्तम गृहस्थ सुख, ग्यारहवें भाव में शत्रु तथा दूसरे भाव में बृहस्पति होने से धन की वृद्धि, आदर मान में वृद्धि, सभी कार्यों में सफलता। स्त्री सम्बन्धित सुखों में वृद्धि, मित्रों का पूर्ण सहयोग तथा कुटम्ब में सुख की वृद्धि, विवाह अथवा पुत्र जन्म का योग। शत्रुओं के विरुद्ध कार्य करने की आवश्यकता, हर तरफ से मान तथा आदर का योग, परोपकार तथा दानादि की ओर प्रवृति बडती है इत्यादि। गोचक्र के ग्रहों पर विचार करने से मालूम होता है कि मिथुन राशि वालों के लिये यह वर्ष हर प्रकार से सुख और शान्ति के माहोल में गुज़रेगा यदि आप नौकरी करते हैं तो दफतर का माहोल आप के अनुकूल रहेगा, दरबार में हर समय आदर व मान का योग आप की आर्थिक स्थिति भी सन्तोषजनक रहगी, व्यापारी अथवा किसी प्रकार का ठेकेदार होने पर आशा से अधिक लाभ, यदि आप किसी सामाजिक संगठन के साथ सम्बन्ध रखते हैं तो वहां पर हर समय आदर व मान का योग तथा सामाजिक सेवा की ओर प्रवृति दिनों दिन बडती रहेगी जो आप के लिये लाभदायक रहेगी, गृहस्थी होने पर गृहस्थ सुख का योग, विद्यार्थी वर्ग के लिये हर प्रकार से सफलता का वर्ष, क्रूर ग्रहों को शान्त करने के लिये वैष्णव रहें तथा इस मन्त्र

का उच्चारण नित्य करें।

ॐ क्लीं कृष्णाय नमः।



# मिथुन राशि का मासिक फल

**अप्रैल** मास के आरम्भ पर ग्रहों की स्थिति के अनुसार यह महीना हर प्रकार से सुख ओर शान्ति के माहोल में गुज़रेगा, शारीरिक स्थिति भी ठीक ही रहेगी, ग्यारहवां भौम तथा शुक्र आप की आर्थिक स्थिति को सन्तोषजनक ही रखेगा परन्तु खर्च का योग भी प्रबल है।

**मई** ग्रहों में विशेष फेरबदल न होने के कारण यह मास भी हर प्रकार से सुख और शान्ति के वातावरण में गुज़रेगा। देर से रुके हुये कार्यों का समाधान अवश्य होगा यदि आप गृहस्थ धारण करना चाहते है तो इस मास में इस प्रकार की बात कहीं चल सकती है जो आप के अनुकूल होगी।

**जून** मास के आरम्भ पर सूर्य तथा भौम आप के बारहवें भाव में आये हैं जो आप के शरीर को अस्वस्थ रख सकते हैं प्रायः रक्त विकार अथवा सर दर्द का योग परन्तु शेष ग्रहों की स्थिति को देखते हुये किसी प्रकार की हानि का कोई योग नहीं है आप की आर्थिक स्थिति ज्यों की त्यों रहेगी।

**जुलाई** इस मास के आरम्भ पर मंगल देव तथा सूर्य आप के पहले भाव में आये हैं जो चिडचिडापन के सूचक है यह आप की क्रोध मात्रा को बडा सकते हैं जो आप के लिये हानि कारक रहेगा। आप जो भी कार्य करते हैं आप का काम सुचारू रूप से चलता रहेगा।

**अगस्त** शुभाशुभ ग्रहों को देखते हुये यह मास सामान्य रूप से व्यतीत होगा आप जिस प्रकार का कार्य करते हैं वह भिन्ना किसी रुकावट के चलता रहेगा, कारोबारी होने पर लाभ में कुछ कमी होने पर भी काम अच्छा रहेगा, गृहस्थी होने पर स्त्री सुख का योग। विद्यार्थियों के लिये सफलता का महीना।

**सप्तम्बर** मास के आरम्भ पर अशुभ ग्रहों का पलडा भारी होने पर भी यह मास शान्ति से ही व्यतीत होगा, संघर्ष करने पर ही कार्य में सिद्धि का योग। अपने मित्रों तथा सम्बन्धियों के साथ अनबन का योग जो आप के लिये परेशानी का कारण

बनेगा, गृहस्थी होने पर घर के किसी सदस्य के शरीर की परेशानी।

**अक्टूबर** ग्रहों में विशेष सुधार होने से यह महीना हर प्रकार से शान्ति से गुज़रेगा आप का कार्य बिना किसी रुकावट के चलता रहेगा। आप की आर्थिक स्थिति भी सन्तोषजनक रहे गी, यदि आप को किसी प्रकार का वाहन इत्यादि का कोई परोग्राम है तो उस को अमली रूप दीजिये।

**नवम्बर** गोचर चक्र के ग्रहों के अनुसार यह महीना संघर्ष का होते हुये भी हर प्रकार से सफलता तथा लाभ से परिपूर्ण रहेगा, कार्यों में रुकावट आने पर भी कार्यों में सफलता का योग, आर्थिक दृष्टि से यह महीना तंग रहते हुये भी ठीक ही रहेगा। सन्तान पक्ष से कोई शुभ समाचार का योग।

**दिसम्बर** मास के आरम्भ पर गोचर चक्र में सभी ग्रहों का बायें ओर होना शुभ फल का सूचक नही है यह योग संघर्ष का ही सूचक है आप जो भी कार्य करते हैं बिना रुकावट के हल होगा नहीं, नौकरी पेशा होने पर दफतर का माहोल आप के अनुकूल नहीं रहेगा।

**जनवरी** मास के आरम्भ पर नव ग्रहों में से केवल दो ग्रहों की स्थिति अच्छी होने के कारण यह मास भी दौडधूप के माहोल में ही गुज़रेगा, आप के बने बनाये काम बिगड सकते हैं नौकरी पेशा होने पर दफतर का माहोल आप के अनुकूल न होने के कारण मानसिक चिन्ता का योग, विद्यार्थियों के लिये भी संघर्ष का महीना।

**फरवरी** मास के आरम्भ पर आठवें भाव का सूर्य आप को शरीर से अस्वस्थ रख सकता है यदि जातक से ग्रहों की स्थिति अच्छी है तो किसी प्रकार का कोई भय नहीं, सातवें भाव में शुक्र तथा बुध होने से गृहस्थ सुख का योग, अविवाहित होने पर विवाह सम्बन्धित बाते आगे बड सकती हैं।

**मार्च** छठे भाव में भौम तथा शनि का एक साथ होना आप के लिये हर प्रकार से लाभदायक। आप नौकरी करते हैं या कोई कारोबार आप को आशा से अधिक लाभ का योग आप की आर्थिक स्थिति सन्तोषजनक रहेगी, विद्यार्थियों के लिये सफलता का महीना।

# कर्कट (Cancer) राशि का वर्षफल



| नक्षत्र | पुन | तिष्य | | | | आश्लेषा | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चरण | 4 | 1 | 2 | 3 | 4 | 1 | 2 | 3 | 4 |
| नामाक्षर | हि | हु | हे | हो | डा | डी | डु | डे | डो |

वर्ष के आरम्भ पर ग्रहों की अस्तव्यस्त स्थिति को वेधाष्टकवर्ग की कसौटी पर परखने से मालूम होता है कि कर्कट राशि वालों के लिये यह वर्ष हर प्रकार से दौड धूप तथा संघर्षमय ही रहेगा। आप जो भी कार्य करते है आप का कार्य बिना किसी रुकावट के सिद्ध होगा नहीं। यदि आप किसी प्रकार का कारोबार करते हैं तो अपने काम को सीमित रखें ऐसा न हो कि आप को हानि का मुंह देखना पडे। यदि आप किसी सियासी या सामाजिक गठबन्धन से सम्बन्ध रखते है तो वहां पर आप पर झूठा आरोप लगने की सम्भावना है इस कारण इन संगठनों से दूरी रखने में ही लाभ है। वर्ष के उत्तरार्ध में ग्रहों में बदलाव आने से ककर्ट राशि वालों में एक परिवर्तन जैसा प्रतीत होगा। प्रत्येक कार्य बिना किसी रुकावट के चलता रहेगा। आप की आमदनी भी इच्छानुसार रहेगी, अच्छे अच्छे कार्यों पर धन का सार्थक खर्च होगा, गृहस्थी होने पर स्त्री पक्ष की ओर से लाभ तथा शान्ति का योग। यदि आप को सन्तान पक्ष की ओर से किसी प्रकार की कोई समस्या है वह वर्ष के अन्तिम दिनों में समाप्त होगी उस का कोई न कोई हल निकल आयेगा। यदि आप अभी अविवाहित हैं तो इस वर्ष विवाह बन्धन में बन्द होने का योग तथा वह भी आप की इच्छा के अनुसार होगा। विद्यार्थी वर्ग के लिये हर प्रकार से सफलता देने वाला वर्ष है यदि आप उच्च विद्या के लिये कहीं जाने का परोग्राम बनाते हैं तो उस को शीघ्र अमली रूप दीजिये, ग्रह आप के अनुकूल हैं। क्रूर ग्रहों को शान्त करने के लिये नित्य भगवान् शंकर पर पानी डालें तथा इस मन्त्र का उच्चारण करें।

*ॐ ह्रीं हिरण्य गर्भाय अव्यक्त रूपिणे नमः।*

## कर्कट राशि का मासिक फल

**अप्रैल** मास के आरम्भ पर शुभाशुभ ग्रहों पर विचार करने से विदित होता है कि यह मास अशान्ति के माहोल में ही गुज़रेगा कार्यों में रुकावट के बाद ही सफलता का योग परन्तु किसी हानि का कोई योग नहीं, नौकरी पेशा होने पर अपने अफसर लोगों के साथ अनबन का योग, जो परेशानी का कारण बनेगा।

**मई** मास के आरम्भ पर चार ग्रहों का शुभ होना शुभ फल को दर्शाता है जिस के फलस्वरूप यह महीना हर प्रकार से शान्ति के माहोल में गुज़रेगा, घर का माहोल भी अच्छा ही रहेगा, आप की आमदनी भी आशानुरूप रहेगी, नौकरी पेशा वालों को चाहिये कि वह सावधानी से दफतर में काम करें ऐसा न हो आप पर झूठा इल्जाम लगे।

**जून** पांच ग्रहों का शुभ स्थिति में होना तथा बृहस्पति का वेध मे होना हर प्रकार से सफलता देने वाला तथा लाभदायक योग है आप जो भी कार्य करते हैं कारोबार या नौकरी वह अच्छी प्रकार से चलता रहेगा, आमदनी कम होने पर भी मानसिक शान्ति का योग, गृहस्थी होने पर गृहस्थ सुख का योग।

**जुलाई** मास के आरम्भ पर बारहवें भाव का भौम तथा सूर्य आप को शरीर से अस्वस्थ रख सकता है विशेष तौर से रक्त विकार अथवा सर दर्द का योग यदि जातक में किसी अच्छे ग्रह की दशा चल रही है तो किसी प्रकार के भय का कोई योग नहीं ऐसा न होने पर सावधान रहने की आवश्यकता।

**अगस्त** दूसरे भाव का बृहस्पति तथा शुक्र होने से हर प्रकार के कार्य में सफलता तथा लाभ यदि आप किसी प्रकार का कारोबार करते हैं तो आशा से अधिक लाभ का योग, रुके हुये कार्य सब चल पडेंगे, परिवार में हर प्रकार से सुख का अनुभव होगा, घर में किसी नवजात शिशु के आगमन का योग।

**सप्तम्बर** मास के आरम्भ पर अशुभ ग्रहों का पलडा भारी

होने पर भी यह मास हर प्रकर से शान्ति के माहोल में गुज़रेगा क्योंकि बृहस्पति की स्थिति बहुत अच्छी होने से अशुभ ग्रहों का प्रभाव विशेष नहीं होगा। इस कारण आप जो भी कार्य करते हैं आप का काम अच्छी प्रकार से चलता रहेगा।

**अक्टूबर** वर्ष के शेष महीनों में बृहस्पति की स्थिति दृढ होने से हर प्रकार से शान्ति तथा लाभ की प्राप्ति, क्योंकि बृहस्पति को फलित शास्त्र में एक महत्वपूर्ण स्थान है उस के प्रभाव से आप का काम अच्छी प्रकार से चलता रहेगा तथा लाभ भी आशा से अधिक रहेगा।

**नवम्बर** द्वितीय भाव में बृहस्पति तथा शुक्र के एक साथ होना हर प्रकार से शुभफल को दर्शाता है विशेष तौर पर यह आप की आमदनी को प्रभावित कर सकता है आप को आशानुरूप हर कार्य में लाभ होगा यदि आप किसी प्रकार का कारोबार अथवा ठेकेदारी करते हैं तो आशा से अधिक लाभ।

**दिसम्बर** मास के आरम्भ पर पांच ग्रहों का शुभ स्थिति में होने से यह महना हर प्रकार से सुख और शान्ति में गुज़रेगा आप की आमदनी के साथ साथ खर्च के बडे बडे परोग्राम बन सकते हैं सन्तान पक्ष से कोई शुभ सन्देश मिलने का योग, विद्यार्थियों के लिये सफलता का महीना।

**जनवरी** ग्रहों में विशेष बदलाव न आने के कारण यह महीना भी गतमाह की तरह सुख और शान्ति के माहोल में गुज़रेगा, आप का कार्य बिना किसी रुकावट के चलता रहेगा, चौथे भाव का भौम आप को शरीर से थोडा बहुत अस्वस्थ रख सकता है परन्तु किसी भय का कोई योग नहीं है।

**फरवरी** शुभाशुभ ग्रहों का पलडा एक जैसा होने के कारण यह महीना थोडा बहुत संघर्षपूर्ण होने के साथ हर प्रकार से सफलतापूर्वक तथा लाभदायक होगा लाभ के साथ साथ खर्च का योग भी प्रबल है गृहस्थी होने पर गृहस्थ सुख का योग, विद्या प्राप्ति के लिये हर प्रकार से सफलता देने वाला महीना।

**मार्च** पांचवे भाव में चन्द्रमा, मंगल तथा शनि का एक साथ होना शुभ फल का सूचक नहीं है। विशेषतौर से सन्तान पक्ष की ओर से चिन्ता का योग, यदि आप को सन्तान पक्ष की ओर से कोई समस्या है तो वह समस्या इस महीने में ज्यों की त्यों रहेगी।

# सिंह (Leo) राशि का वर्षफल



| नक्षत्र | मघा | | | | पूर्वा फाल्गुनी | | | | उ फा0 |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चरण | 1 | 2 | 3 | 4 | 1 | 2 | 3 | 4 | 1 |
| नामाक्षर | म | मि | मु | मे | मो | टा | टि | टू | टे |

वर्ष के आरम्भ पर अशुभ ग्रहों का पलडा भारी है गोचर फलित के अनुसार आठवें भाव में सूर्य, चन्द्रमा तथा भौम होने से अपने बुरे कर्मों का फल प्राप्ति, शत्रुओं से झगड़ा, बवासीरी, अपच आदि, राज भय, स्त्री को कष्ट, अधिक खर्च, अपमान का भय, श्वास, खांसी आदि छाती के रोग, झगडा, विवाद और मानसिक क्लेश, धन का नाश, परदेस गमन, कार्य की हानि, पुरुषार्थ निष्फल, भाइयों से अनबन, पाप में अधिक प्रवृति, शत्रु भय इत्यादि गोचर चक्र के ग्रहों को वेधाष्टक वर्ग इत्यादि कसौटी पर परखने से प्रतीत होता हैं कि सिंह राशि वालों का नव वर्ष विशेष लाभदायक नहीं है विशेषतौर से आप को शरीर के विषय में सावधान रहना पडेगा यदि जातक में किसी अच्छे ग्रह की दशा चल रही है तो किसी भी प्रकार का कोई भय नहीं है ऐसा न होने पर सावधान रहने की ज़रूरत है यदि आप नौकरी करते हैं तो अपने कार्य में पूरी ईमानदारी के साथ जुट जाये ऐसा न हो आप पर कोई झूठा इल्ज़ाम लग जाये जो आप के लिये चिन्ता का कारण बनेगा। शनि आप के दरबार को देख रहा है शनि की नज़र मनहूस मानी जाती है इस कारण दफतर का माहोल भी आप के अनुकूल नहीं रहेगा, गृहस्थी होने पर गृहस्थ की ओर से शान्ति तथा लाभ का योग, यदि आप अविवाहित हैं और शादी के बन्धन में बन्धने जा रहे हैं तो इस प्रकार की बात अवश्य बनेगी। विद्यार्थियों के लिये हर प्रकार से सफलता का वर्ष, यदि आप उच्च विद्या प्राप्ति के लिये कहीं जाने का परोग्राम बना रहे हैं तो ऐसा परोग्राम ज़रूर बनाये ग्रह आप के अनुकूल हैं। क्रूर ग्रहों को शान्त करने के लिये वैष्णव रहें तथा इस मन्त्र से नित्य भगवान् शंकर पर जल ढाला करें।




**ॐ क्लीं ब्रह्मणे जगदाधाराये नमः।**

# सिंह राशि का मासिक फल

**अप्रैल** मास के आरम्भ पर शुभाशुभ ग्रहों का पलडा एक जैसा होने के कारण यह महीना सामान्य रूप से गुज़रेगा। आप की आमदनी सन्तोष जनक न होते हुये भी किसी प्रकार की तंगदस्ती महसूस नहीं होगी, बारहवां बृहस्पति तथा आठवां सूर्य आप को शरीर के विषय में चिन्तित रखेगा। गृहस्थी होने पर गृहस्थ की ओर से शान्ति का योग।

**मई** ग्रहों ने विशेष प्रकार का बदलाव न आने के कारण यह मास भी गत मास की तरह सामान्य रूप से गुज़रेगा। शारीरिक रूप से आप स्वस्थ रहेंगें परन्तु आप की पाचन शक्ति थोडा बहुत प्रभावित रहेगी। आप नौकरी करते हैं या कारोबार आप का काम अच्छी प्रकार से चलता रहेगा, विद्यार्थियों को चाहिये कि कटिबद्ध होकर परिश्रम करें तभी सफलता की आशा रखें।

**जून** शुभाशुभ ग्रहों पर विचार करने से प्रतीत होता है कि मास हर प्रकार से शान्ति के माहोल में गुज़रेगा, नौकरी पेशा होने पर पदोन्नति का योग, अथवा इस प्रकार से कागज़ हरकत में आ सकते हैं, दफतर का माहोल आप के अनुकूल रहेगा, सन्तान पक्ष से कोई शुभ सन्देश मिलने का योग। विद्यार्थियों के लिये संघर्ष का महीना।

**जुलाई** चार ग्रहों का शुभ होना हर प्रकार से शुभफल को दर्शाता है आप जो भी कार्य करते हैं आप का काम अच्छी प्रकार से चलता रहेगा, लाभ भी आशा से अधिक होगा। गृहस्थी होने पर गृहस्थ की ओर से लाभ तथा शान्ति। यदि आप अविवाहित है तो विवाह से सम्बन्धित बात चल सकती है। विद्या के लिये उत्तम महीना।

**अगस्त** मास के आरम्भ पर ग्रहों में बहुत फेरबदल होना शुभ फल का सूचक नही, सूर्य, भौम तथा बुध तीनों ग्रह बारहवें भाव में आये है जो शरीर सुख के सूचक नहीं अतः आपको शरीर के विषय सावधान रहने पडेगा, आप की आमदनी भी प्रभावित हो सकती है।

**सप्तम्बर** ग्रहों में विशेष परिवर्तन न आने के कारण यह मास भी गत मास ही तरह अस्तव्यस्त माहोल में ही गुज़रेगा, शरीर अस्वस्थ रहने का योग चोट का भय, दसवें भाव का स्वामी शुक्र बारहवें भाव में होने से दफतर का माहोल आप के

अनुकूल रहे गा, अफसर लोगों के साथ उठने बैठने का अवसर मिलेगा।

**अक्टूबर** गोचर चक्र में पहले भाव का बृहस्पति तथा मंगल शुभ नहीं माना जाता है इस कारण यह महीना दौड धूप के माहोल में ही गुज़रेगा, बने बनाये कार्य बिगड सकते हैं परन्तु विशेष हानि का कोई योग नहीं है यदि जातक से कोई अच्छी दशा चल रही है तो यह मास भी शान्ति के माहोल में गुज़रेगा।

**नवम्बर** मास के आरम्भ पर अशुभ ग्रहों का पलडा भारी होना शान्ति का सूचक नहीं है गोचर चक्र में केवल तीन ग्रह शुभ स्थिति में हैं। इस मिले जुले योग से यह मास संघर्ष का होते हुये भी अन्ततः लाभदायक ही रहेगा, गृहस्थ की ओर से किसी सदस्य की शारीरिक चिन्ता का योग।

**दिसम्बर** शुभाशुभ ग्रहों की स्थिति पर विचार करने से मालूम होता है कि यह माह भी दौडधूप के माहोल में ही गुज़रेगा आप जो भी कार्य करते हैं बिना रुकावट के हल होगा नही परन्तु किसी हानि का योग भी नहीं है। यदि आप को जाईदाद सम्बन्धित कोई समस्या है तो वह लटकती ही रहेगी।

**जनवरी** नव ग्रहों में केवल तीन ग्रहों का शुभ स्थिति में होना संघर्ष का ही सूचक है इस कारण यह मास भी दौडधूप तथा अशान्ति के माहोल में ही गुज़रेगा, शत्रु पक्ष आप पर हावी होने का प्रयत्न करेगा जो आप के लिये अशान्ति का कारण बनेगा। विद्यार्थियों के लिये संघर्ष का महीना।

**फरवरी** पांच ग्रहों का शुभ होना हर प्रकार से शुभफल का सूचक है आप जो भी कार्य करते है आप का काम अच्छी प्रकार से चलता रहेगा नौकरी पेशा होनें पर दफतर का माहोल आप के अनुकूल रहेगा, व्योपारी होने पर आशा से अधिक लाभ, पहले भाव में राहु होने से स्थान परिवर्तन का योग अथवा यात्रा का योग।

**मार्च** वर्ष के अन्तिम मास में ग्रहों की स्थिति को देखते हुये लगता है कि यह मास भी दौडधूप के माहोल में गुज़रेगा यद्यपि विशेष लाभ नहीं होगा परन्तु किसी प्रकार की हानि का भी कोई योग नहीं है। चौथा भौम आप के शरीर को प्रभावित कर सकता है। विद्यार्थियों के लिये हर प्रकार से सफलता देने वाला मास।

# कन्या (Virgo) राशि का वर्षफल



| नक्षत्र | उ फाल्गुनी | | | हस्त | | | | चित्रा | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चरण | 2 | 3 | 4 | 1 | 2 | 3 | 4 | 1 | 2 |
| नामाक्षर | टो | पा | पी | पू | ष | ण | ठ | पे | पो |

वर्ष के आरम्भ पर छः ग्रहों का शुभ होना तथा ग्यारहवें भाव में कर्क राशि का बृहस्पति होना शुभफल का सूचक है गोचर फलित के अनुसार धन लाभ, काम सुख, छोटी परन्तु लाभदायक यात्रायें, वाणिज्य व्यवसाय मे लाभ, उत्तम भोजन, शरीर सुख, वाहन तथा ख्याति की प्राप्ति, अच्छी तथा मनोरजक पुस्तकें पढने का अवसर, शत्रुओं पर विजय, शरीरिक तथा मानसिक सुख, लेखन तथा वाद्य कला में ख्याति, प्रतिष्ठ की प्राप्ति, समस्त कार्यों में सफलता, विवाह अथवा पुत्र जन्म का योग, नौकरी में पदोन्नति तथा व्यापार में वृद्धि, पुत्रों तथा राज्याधिकारियों से सुख, शुभ कार्यों में रुचि, कुटुम्बियों से धन तथा सुख की प्राप्ति, विद्या प्राप्ति का उत्तम योग, भूमि प्राप्ति का योग इत्यादि गोचर चक्र के शुभाशुभ ग्रहों को वेध अष्टकवर्ग की कसौटी पर परखने से प्रतीत होता है कि कन्या राशि वालों के लिये यह वर्ष कोई शुभ सन्देश लेकर आया है फलित ज्योतिष में ग्यारवें बृहस्पति का एक महत्वपूर्ण स्थान




मिला है कन्या राशि वालों को ग्यारहवें भाव में बृहस्पति बैठा है तथा शेष ग्रहों की स्थिति भी सन्तोष जनक है जिस के प्रभाव से हर प्रकार से लाभ तथा शान्ति का योग आप जो भी कार्य करते है उस में आशा से अधिक लाभ तथा हर प्रकार से आदर व मान का योग। अपने रिशतेदारों मित्रों के साथ सम्बन्ध सुदृढ हो जायें गे, घर पर कोई विशेष कार्यक्रम करने का योग बन सकता है जिस की प्रतीक्षा आप बहुत समय से कर रहे थे। यदि आप नौकरी की तलाश में हैं तो थोडा सा प्रयत्न करने से उसमें सफलता हो सकती है विद्यार्थियों के लिये हर प्रकार से सफलता का वर्ष। क्रूर ग्रहों को शान्त

करने के लिये इस मन्त्र का उच्चारण नित्य करें।

*ॐ पीं पीताम्बराय नमः।*

## कन्या राशि का मासिक फल

**अप्रैल** मास के आरम्भ पर ग्यारहवें भाव में बृहस्पति का होना शुभ फल का सूचक है इस शुभ योग के प्रभाव से यह मास हर प्रकार से सुख शान्ति के माहोल मे गुज़रेगा, रुके हुये कार्य हल हो जाये गे, आर्थिक स्थिति भी सुदृढ हो जायेगी, विद्या प्राप्ति का उत्तम योग।

**मई** पहले भाव का राहु आप को स्थान परिवर्तन या कोई छोटी मोटी यात्रा भी करा सकता है जो आप के लिये लाभदायक रहेगी आप जो भी कार्य करते हैं आप का कार्य अच्छी प्रकार से चलता रहे गा, नौकरी पेशा होने पर पदोन्नति का योग, व्यापारी होने पर आशा से अधिक लाभ।

**जून** ग्यारहवें भाव का बृहस्पति तथा शुक्र आप के हर कार्य को सफल बनाये गे यदि आप को किसी प्रकार की कोई समस्या है तो उस का समाधान अवश्य निकल आयेगा। घर पर कोई शुभ कार्यक्रम का परोग्राम बन सकता है जिस की प्रतीक्षा आप बहुत समय से कर रहे हैं।

**जुलाई** ग्रहों में कोई खास बदलाव न आने के कारण यह महीना भी गत मास की तरह सुख और शान्ति के माहोल में गुज़रेगा आप की आमदनी भी सन्तोषजनक रहेगी तथा आप का कार्य भी बिना किसी रुकावट के चलता रहेगा, नौकरी पेशा होने पर दफतर का माहोल आप के अनुकूल रहेगा।

**अगस्त** मास के आरम्भ पर बृहस्पति तथा शुक्र स्थान बदल कर बारहवें भाव में आये हैं जो आप की पाचन शक्ति को प्रभावित कर सकते हैं ग्यारहवें भाव में तीन ग्रहों की युति आप की आर्थिक स्थिति को सुदृढ रखेंगे परन्तु खर्च के साधन भी बडेंगे। विद्या प्राप्ति के लिये हर प्रकार से शुभ महीना।

**सप्तम्बर** शुभाशुभ ग्रहों को देखते हुये यह महीना हर प्रकार से सुख और शान्ति के माहोल में गुज़रेगा आप जो भी कार्य करते हैं उस में बिना रुकावट के लाभ तथा सफलता। सन्तान पक्ष से कोई शुभ समाचार मिलने का योग, गृहस्थी होने पर

स्त्री पक्ष से शान्ति का योग। विद्यार्थियों के लिये सफलता का महीना।

**अक्टूबर** मास के आरम्भ पर बारहवें भाव में भौम तथा बहृस्पति का एक साथ होना शरीर सुख के लिये मध्यम प्रायः चोट अथवा रक्त विकार का योग परन्तु किसी प्रकार के भय का कोई योग नही है, ग्यारहवां शुक्र आप की आर्थिक स्थिति को ठीक रख सकता है। विद्या प्राप्ति का उत्तम महीना।

**नवम्बर** बारहवें भाव में चार ग्रहों चन्द्रमा, भौम, बृहस्पति तथा शुक्र की युति फलित शास्त्र की दृष्टि से शुभ नही माना जाता हैं प्रायः आप के शरीर को प्रभावित कर सकते हैं यदि आप को जातक से किसी अच्छे गृह की दशा चल रही है तो किसी प्रकार का भय नहीं है ऐसा न होने पर शरीर के विषय में सावधान रहें।

**दिसम्बर** शुभ ग्रहों का पलडा भारी होने के कारण यह महीना हर प्रकार से सुख और शान्ति के माहोल में गुज़रेगा। नौकरी पेश होने पर दफतर का माहोल आप के अनुकूल रहेगा, यदि आप नौकरी की तलाश में हैं तो थोडा सा परिश्रम करने से आप का यह मसला हल हो सकता है।

**जनवरी** शुभाशुभ ग्रहों पर विचार करने से प्रतीत होता हैं कि यह मास संघर्ष का होते हुये भी हर प्रकार से शान्ति के माहोल में ही गुज़रेगा। कार्यों में रुकावट आने पर भी प्रत्येक कार्य हर प्रकार से अच्छी प्रकार सम्पन्न होगा, गृहस्थी होने पर गृहस्थ पक्ष की ओर से शान्ति का योग।

**फरवरी** केवल तीन ग्रहों का शुभ स्थिति में होना दौड धूप का ही सूचक है इस कारण प्रत्येक कार्य में सावधानता की जरूरत है ऐसा न हो कि आप पर किसी प्रकार का झूठ इलजाम लगे जो आप के लिये अशान्ति का कारण बने, दफतर का माहोल भी आप के अनुकूल नहीं रह सकता है।

**मार्च** मास के आरम्भ पर छः ग्रहों का शुभ स्थिति में होना हर प्रकार से शुभ फल का सूचक है आप जो भी कार्य करते है आप का कार्य अच्छी प्रकार से चलता रहेगा। नौकरी पेशा होने पर पदोन्नति का योग, घर पर कोई शुभ कार्य का प्रोग्राम बन सकता है। जिस से सभी सम्बन्धि सम्मिलित हो सकते हैं। विद्यार्थियों के लिये हर प्रकार से संघर्ष का महीना।

# तुला (Libra) राशि का वर्षफल



| नक्षत्र | चित्रा | | स्वाति | | | | विशाखा | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चरण | 3 | 4 | 1 | 2 | 3 | 4 | 1 | 2 | 3 |
| नामाक्षर | रा | री | रू | रे | रो | ता | ति | तु | ते |

वर्ष के आरम्भ पर केवल तीन ग्रहों का शुभ स्थिति में होना संघर्ष का ही सूचक है छठे भाव मे सूर्य, चन्द्रमा तथा भौम की युति से कार्य सिद्धि और सुख की प्राप्ति, अन्नवस्त्रादि का लाभ शत्रुओं पर विजय, रोगों का नाश राज्याधिकारियों से लाभ, शरीर स्वस्थ, यश और आनन्द की प्राप्ति महिलाओं से वार्तालाप का अवसर, अपने घर में सुख पूर्वक रहने का अवसर, ज्यादा खर्च, धन अन्न तथा स्वणादि प्राप्ति, वैयक्तिक प्रभाव में वृद्धि इत्यादि गोचर चक्र के ग्रहों पर विचार करने से प्रतीत होता है कि यह वर्ष दौडधूप तथा संघर्ष का होत हुये भी अन्ततः हर प्रकार से सफलता तथा लाभ से परिपूर्ण होगा कार्यों मे रुकावट आने पर भी आप का प्रत्येक कार्य सिद्ध, होगा, बारहवें भास में राहु का होना फज़ूल खर्ची का सूचक है यदि आप को ज़मीन जाईदाद इत्यादि का कोई मसला है वह लटकता ही रहेगा क्योंकि वर्ष के आरम्भ पर शनि देव आप के चौथे भाव को पूर्ण दृष्टि से देख रहा है शनि देव आप की आमदनी को भी प्रभावित कर सकता है जिस कारण कभी कभी तंगदस्ती का योग भी है गृहस्थी होने पर स्त्री पक्ष से लाभ तथा शान्ति, सन्तान पक्ष से कोई शुभ सन्देश मिलने का योग, यदि आप किसी सामाजिक संगठन से सम्बन्धित है तो उससे दूर रहना ही आप के लिये ठीक रहेगा, विद्यार्थियों के लिये हर प्रकार से सफलता देने वाला वर्ष, यदि आप उच्च विद्या प्राप्ति के लिये कहीं जाने का प्रोग्राम बना रहे हैं तो उस के लिए ग्रह आप के अनुकूल है। क्रूर ग्रहों को शान्त करने के लिये निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करें



ॐ तत्वनिरंजनाय तारक रामाय नमः।

## तुला राशि का मासिक फल

**अप्रैल** मास के आरम्भ पर अशुभ ग्रहों का पलडा भारी होने के कारण यह महीना दौड धूप के माहोल में ही गुज़रेगा बने बनाये कार्य बिगड सकते है नौकरी पेशा होने पर दफतर का माहोल भी आप के अनुकूल नही रहेगा जो आप के लिये चिन्ता का कारण बनेगा परन्तु आप की आर्थिक स्थिति ठीक रहेगी।

**मई** ग्रहों में विशेष बदलाव न आने के कारण यह महीना भी गत मास की तरह अशान्ति के माहोल में ही गुज़रेगा, बारहवें भाव का चन्द्रमा तथा राहु आप के शरीर को भी प्रभावित कर सकते हें, प्रत्येक कार्य में संघर्ष के पश्चात ही सफलता का योग, विद्या प्राप्ति के लिये उत्तम महीना।

**जून** मास के आरम्भ पर आठवें भाव का सूर्य, भौम तथा बुध आप को अस्वस्थ रख सकते हैं प्रायः रक्त विकार अथवा सर दर्द का योग, नौकरी पेशा होने पर स्थान परिवर्तन का योग बनता है यदि ऐसा हुआ तो वह आप के लिये लाभदायक रहेगा। व्यापारी वर्ग के लिये परेशानी का मास ही रहेगा, हानि का योग।

**जुलाई** मास के आरम्भ पर ही ग्रहों की अस्त व्यस्त स्थिति को देखते हुये प्रतीत होता है कि यह मास भी अस्तव्यस्त स्थिति में गुज़रेगा, कभी धन की अधिकता कभी धन की कमी, शारीरिक स्थिति भी डांवा डोल ही रहेगी, भाई बन्धुओं से सम्बन्ध दृढ होंगे, विद्या प्राप्ति के लिये उत्तम महीना।

**अगस्त** ग्रहों में विशेष बदलाव आने के कारण चह मास हर प्रकार से सुख और शान्ति के माहोल में गुज़रेगा, आप जो भी कार्य करते हैं वह अच्छी प्रकार से चलता रहेगा, आप की आमदनी में भी वृद्धि हो सकती है, कारोबारी होने पर कार्य में वृद्धि तथा आशा से अधिक लाभ। गृहस्थ सुख का योग।

**सप्तम्बर** अशुभ ग्रहों का पलडा भारी होने पर भी यह मास हर प्रकार से सुख और शान्ति के माहोल में गुज़रेगा प्रत्येक कार्य बिना रुकावट के सिद्ध होगा। आप की आमदनी भी

सन्तोष जनक रहेगी, गृहस्थी होने पर गृहस्थ की ओर से मानसिक शान्ति, नौकरी पेशा होने पर पदोन्नति का योग।

**अक्टूबर** बारहवें भाव का सूर्य तथा राहु आप के शरीर से अस्वस्थ रख सकता है यदि जातक से अच्छे ग्रह की दशा चल रही है तो किसी प्रकार का कोई भय नहीं। ग्यारहवां बृहस्पति तथा भौम आप के प्रत्येक कार्य में सफलता देने वाला है तथा आप को आशा से अधिक लाभ की प्राप्ति।

**नवम्बर** मास के आरम्भ पर ग्यारहवें भाव में चार ग्रहों चन्द्रमा, भौम, बृहस्पति तथा शुक्र की युति शुभ फल को दर्शाती है इस योग के प्रभाव से आप की चिरकाल की कामना सिद्ध हो जायेगी प्रत्येक कार्य में सफलता का योग तथा साथ साथ लाभ की प्राप्ति।

**दिसम्बर** फलित ज्योतिष के अनुसार बारहवां भौम तथा राहु शरीर सुख के सूचक नही है परन्तु ग्यारहवां बृहस्पति हर एक समस्या का हल करने की शक्ति रखता है इस कारण किसी प्रकार के भय का कोई योग नहीं है आप की आमदनी भी सन्तोषजनक रहेगी तथा खर्च की अच्छी प्रकार होगा।

**जनवरी** शुभाशुभ ग्रहों के प्रभाव से यद्यपि यह मास दौडध् ूप का ही रहेगा परन्तु ग्यारहवें बृहस्पति के होने से किसी प्रकार के भय का कोई योग नही। आप का कार्य अच्छी प्रकार से चलता रहेगा, घर पर मित्रों, सम्बन्धियों का आना जाना जोरों पर रहेगा, विद्यार्थियों के लिये सफलता मा महीना।

**फरवरी** पहले भाव का भौम शुभ फल का सूचक नही है यह आप के गुस्से की मात्रा को बडा सकता है जो आप के लिये शुभफल का सूचक नहीं है यदि आप नौकरी करते हैं तो अपने अफसर लोगों से सावधान रहें तथा निष्काम भाव से अपने कार्य में लगे रहें वह आप के हित में रहेगा।

**मार्च** ग्रहों में थोडा सा बदलाव आने के कारण यह महीना हर प्रकार से शान्ति के माहोल में ही गुज़रेगा, नौकरी पेशा होने पर दफतर का माहोल आप के अनुकूल रहेगा, आमदनी भी ठीक ही रहेगी, सन्तान पक्ष से कोई शुभ समाचार विद्यार्थियों के लिये सफलता देने वाला महीना।

# वृश्चिक (Scorpio) राशि का वर्षफल



| नक्षत्र | वि0 | अनुराधा | | | | ज्येष्ठा | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चरण | 4 | 1 | 2 | 3 | 4 | 1 | 2 | 3 | 4 |
| नामाक्षर | तो | न | नी | नू | ने | नो | या | यी | यू |

वर्ष के आरम्भ पर वृश्चिक राशि वालों के गोचर चक्र में केवल दो ग्रह चौथा बुध तथा नवां कर्क राशि का बृहस्पति शुभ स्थिति में है गोचर फलित के अनुसार माता को सुख, जमीन जायदाद में वृद्धि, अच्छे विद्वानों तथा भद्र पुरुषों तथा उच्च पदस्थ लोगों से मित्रता, घरेलू जीवन का अच्छा सुख, धन मे वृद्धि, पुत्र जन्म का योग, भाग्योदय, राज्य में मान तथा पदोन्नति, हर कार्य में सफलता, भाइयों से सुख तथा लाभ, धार्मिक कार्यों में रुचि इत्यादि वर्ष के आरम्भ पर केवल दो ग्रहों का शुभ होना किसी चमत्कार का सूचक नहीं है परन्तु नवें भाव में कर्क राशि का बृहस्पति होना हर प्रकार से लाभदायक तथा शान्तिदायक है क्योंकि फलित ज्योतिष में बृहस्पति को विशेष स्थान मिला है जुलाई मास तक बृहस्पति नवें भाव में फिर वर्ष के अन्त तक दसवें भाव में बृहस्पति का होना आप के लिये हर प्रकार से शुभ फलदायक रहेगा, यदि आप को ज़मीन जाईदाद सम्बन्धित कोई समस्या है तो उस समस्या का समाधान इस वर्ष अवश्य होगा यदि आप वाहन इत्यादि लाना चाहते है तो अवश्य इस कार्य को अमली रूप दीजिये। घर पर कोई शुभकार्य करने का प्रोग्राम बनेगा जिस में सभी मित्र सम्बन्धि जन समिलित हो सकते हैं गृहस्थी होने पर स्त्री पक्ष की ओर से मानसिक शान्ति का योग, परन्तु गृहस्थ के किसी वृद्ध के शरीर की समस्या आप को चिन्तित रख सकती है। सूर्य, भौम तथा चन्द्रमा की युति आप को कभी कभी शरीर से अस्वस्थ भी रख सकती है, विद्यार्थियों के लिये हर प्रकार से सफलता देने वाला वर्ष। क्रूर ग्रहों को शान्त करने के लिये आप नित्य



इस मन्त्र का उच्चारण करें तथा वैष्णव रहें।

*ॐ नारायणाय सूरसिंहाय नमः।*

## वृश्चिक राशि का मासिक फल

**अप्रैल** मास के आरम्भ पर शुभाशुभ ग्रहों के अनुसार यह महीना हर प्रकार से शान्ति तथा सुख के माहोल में गुज़रेगा, आप में आस्तिक प्रवृति बडती रहेगी जो आप के लिये लाभदायक रहेगी, आप में परोपकार की प्रवृति बडती रहेगी, व्यापारी वर्ग के लिये आशा से अधिक लाभ।

**मई** ग्रहों में विशेष बदलाव न आने के कारण यह महीना भी हर प्रकार से सुख और शान्ति के माहोल में गुज़रेगा, आप की आमदनी भी सन्तोषजनक रहेगी, आप जो भी कार्य करते हैं आप का कार्य अच्छी प्रकार से चलता रहेगा, तथा लाभ भी ठीक ही रहेगा।

**जून** सातवें भाव में सूर्य, भौम तथा बुध के एक साथ होने से स्त्री पक्ष से मानसिक चिन्ता ऐसा न होने पर परिवार के किसी सदस्य की ओर से चिन्ता परन्तु शेष ग्रहों को देखते हुये किसी प्रकार के भय का कोई योग नही है नौकरी पेशा होने पर स्थान परिवर्तन का योग, विद्या प्राप्ति के लिये उत्तम महीना।

**जुलाई** मास के आरम्भ पर आठवें भाव में सूर्य तथा भौम का होना शरीर सुख का सूचक नही है रक्त विकार चोट का भय यदि जातक से किसी अच्छे ग्रह की दशा चल रही है तो किसी प्रकार का भय नही ऐसा न होने पर शरीर के विषय में सावधान रहने की जरूरत, विद्या प्राप्ति के लिये उत्तम महीना।

**अगस्त** मास के आरम्भ पर दसवें भाव में बृहस्पति के आने से दरबार में बहुत दिनों से रुकी हुई पदोन्नति का योग, दरबार में हर समय आदर व मान का योग आमदनी की दृष्टि से भी यह महीना हर प्रकार से लाभदायक रहेगा, गृहस्थी होने पर स्त्री पक्ष से शान्ति, विद्या प्राप्ति के लिये उत्तम महीना।

**सप्तम्बर** शुभाशुभ ग्रहों का पलडा एक जैसा होने के कारण यह महीना हर प्रकार से सामान्य रूप में ही गुज़रेगा आप की आमदनी भी कभी कभी डगमगाती हुई दिखेगी परन्तु आप का

हर कार्य अच्छी प्रकार से चलता रहेगा, खर्च के बडे बडे प्लान बनेंगे विद्यार्थियों के लिये संघर्ष का महीना।

**अक्टूबर** मास के आरम्भ पर चार ग्रहों का शुभ स्थिति में होना हर प्रकार से शुभफल को दर्शाता है विशेष तौर से आप की आर्थिक स्थिति दृढ रहेगी। आप जो भी कार्य करते हैं आप का कार्य अच्छी प्रकार से चलता रहेगा तथा लाभ भी आशा के अनुरूप ही होगा।

**नवम्बर** मास के आरम्भ पर ग्रहों की अस्तव्यस्त स्थिति को देखते हुये ऐसे प्रतीत होता है कि यह मास दौड धूप के माहोल में ही गुज़रेगा बने बनाये कार्यों में रुकावट का योग जो आप की अशान्ति का कारण बनेगा नौकरी पेशा होने पर दफतर का माहोल आप के अनुकूल न होते हुये भी अफसर लोगों के साथ अच्छी बनेगी।

**दिसम्बर** बारहवें भाव का शुक्र तथा ग्यारहवें भाव का भौम आप की आर्थिक स्थिति को दृढ रख सकता है तथा किसी अच्छे कार्य पर धन खर्च करने का प्रोग्राम बन सकता है जिस की प्रतीक्षा आप बहुत समय से कर रहे हैं, सन्तान पक्ष से कोई शुभ समाचार मिलने का योग।

**जनवरी** मास के आरम्भ पर बारहवें भाव का भौम आप के शरीर को प्रभावित कर सकता है व्यापारी होने पर लोगों के पास पैसा फस जाने का योग तथा थोडी सी हानी का योग, नौकरी पेशा होने पर आप का कार्य अच्छी प्रकार से चलता रहेगा। विद्या प्राप्ति के लिये उत्तम महीना।

**फरवरी** चार ग्रहों का मास के आरम्भ पर शुभ होना शुभफल का सूचक है आप जिस प्रकार का कार्य करते हैं उस में आशा से अधिक लाभ तथा शान्ति का योग, यदि आप किसी काम की तलाश में है उस प्रकार के काम के लिये ग्रह अनुकूल नही हैं विद्यार्थियों के लिये सफलता का महीना।

**मार्च** पहले भाव का भौम तथा शनि शुभफल के द्योतक नही है यह आप के प्रत्येक कार्य में अडचन ला सकते है। इस कारण आप प्रत्येक कार्य को मन लगा कर करें तभी सफलता की आशा रखें। विद्यार्थियों को भी चाहिये कि डट कर पढाई करें तभी सफलता की आशा रखें। यदि आप किसी ट्रेनिंग इत्यादि के लिये कोशिश करते हैं तो थोडा सा प्रयत्न करने पर उस में सफलता होगी।

# धनु (Sagittarius) राशि का वर्षफल



| नक्षत्र | मूला | | | | पूर्वाषाढा | | | | उत्तरा0 |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चरण | 1 | 2 | 3 | 4 | 1 | 2 | 3 | 4 | 1 |
| नामाक्षर | ये | या | भा | भी | भू | ध | फ | ढ | भे |

वर्ष के आरम्भ पर अशुभ ग्रहों का पलडा भारी होने के कारण धनु राशि वालों के लिये नया वर्ष कोई शुभ सन्देश लेकर नही आया है गोचर फलित के अनुसार चौथे भाव में सूर्य, चन्द्रमा, भौम तथा केतु की युति होने से मानसिक तथा शारीरिक व्यथा, घरेलू झगडों के कारण सुखों में कमी, जमीन जाईदाद सम्बन्धी अनेक प्रकार की समस्यायें, मान हानि का योग, विवाहित जीवन में अडचन, स्वजनों से झगडा, छाती में विकार, जल तथा स्त्री जाती से भय, स्त्री सुख की कमी इत्यादि गोचर चक्र के ग्रहों को ज्योतिष फलित की कसौटी पर परखने से प्रतीत होता हैं यह वर्ष धनु राशि वालों के लिये दौड धूप तथा संघर्ष से परिपूर्ण होगा आप का कोई भी कार्य बिना अडचन के सिद्ध होगा नही, बने बनाये काम बिगड सकते हैं आप की आर्थिक स्थिति भी डांवां डोल ही रहेगी कभी धन की कमी कभी धन की अधिकता।




गृहस्थी होने पर स्त्री पक्ष की ओर से शान्ति परन्तु घर के किसी सदस्य की ओर से किसी प्रकार की चिन्ता का योग यदि आप किसी प्रकार का कारोबार करते हैं तो अपने कार्य को ज्यादा बडाने की कोशिश नही करना वह आप के लिये हानि कारक रहे गा कुछ पैसा फसने का योग भी है यदि आप को जातक में ग्रहों की स्थिति अच्छी है तथा किसी अच्छे ग्रह की दशा चल रही है तो गोचर चक्र के पूरे ग्रहों पर भी उस दशा का प्रभाव अच्छी ही पडेगा तथा धनु राशि वालों का यह वर्ष फिर शान्ति के माहोल में ही गुज़रेगा, पंचम स्थान में शुक्र होने से विद्यार्थियों के लिये सफलता का वर्ष रहेगा, क्रूर ग्रहों को शान्त करने के लिये इस मन्त्र का उच्चारण करें

